## बंगला मुहावरों पर फारसी का प्रभाव

कई बंगला मुहावरो में जो बंगलाकृत-फारसी के शब्द पाये जाते हैं उनसे फारसी के प्रभाव का अनुमान लगाया जा सकता है :-

खोदार ओपर खोदकारी—खुदा की सृष्टि के ऊपर खुद अपना कृतित्व व करिश्मा दिखाना।
मुल्लार दौड़ मस्जिद अवधि—मुल्ला की दौड़ मस्जिद तक याने सीमाबद्ध क्षमता।
तुर्की—नाचन नाचा—तुर्की भक्त चक्राकार नृत्त कर अल्लाह का नाम जप करते हैं।
सेयाने सेयाने कोलाकुलि—दो सयानो की भेंट याने ताकत या बुद्धि में दो बराबर शक्तिमानो की टक्कर व मुठभेड़।
काजेर बेलाय काजी, काज फुरालेइ पाजी—काम के वक्त काजी (मुस्लिम शासन का जिलाधीश) सा सम्मान देना और काम बन जाते ही उसे पाजी कहना।
सकाले खोयारी भागे—सुबह नींद का गहरा नशा (खुमारी) तोडना।
आक्केल गुड्डुम—अक्ल जाती रहना।
मेये मद्दानी—स्त्री होकर मर्दानी चाल चलना।
हातिये नेया—हथिया लेना।
पर्दा फांस करा—भंडा-फोड़ करना।
मिलिटारी मेजाज—उग्र मिजाज।
घूघू देखेछो, फांद देखोनि—अपने को बहुत चालाक समझने वाले ये नहीं जानते कि उन्हें फँसाने के लिए दूसरो के पास कूट-चाल के फंदे भी हैं।
चाचा, आपन प्राण बाँचा—पहले अपने प्राण बचाओ।
खोदार खासी—किसी को नष्ट करने के पूर्व उसे अच्छी तरह खिलाना-पिलाना।
ओस्तादेर मार शेष रात्तिरे—जो उस्ताद है, श्रेष्ठ गवैया है वह रात के अन्तिम प्रहर में अपनी हुनर का कौशल दिखाता है अर्थात् अन्त में सफल होना ही प्रतिभा का परिचायक है।

## बंगला लोक-वार्ता पर फारसी प्रभाव

एक लोरी व "छड़ा गान" बंगाल में बहुत प्रसिद्ध है—

"छेले घूमालो पाडा जुड़ालो
बर्गी एलो देशे;
बुलबुलिते धान खेयेछे
खाजना देबो किसे।"

'बर्गी' शब्द शिवाजी के आक्रमणो के समय बंगाल में मराठा-आक्रमणकारी-घुड़सवारो को कहते थे जो खेत लूट-पाट कर, घरो में आग लगा कर चले जाते थे। यह "बारगीर" फारसी शब्द से बना है।[1]

---

१. बारगीर—इन मराठा घुड़सवार सेना (Cavalry) की नियुक्ति केवल आक्रमणकाल में अस्थायी रूप में होती थी इस कारण इनका दायित्व-बोध भी कम हुआ करता था।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सरकार | — | सर्वोच्च | सरकार | — | जमीदार का विशेष नौकर जो हिसाब रखता है |
| किस्सा | — | कहानी | केच्छा | — | बदनामी की कथा (Scandal) |

अर्थोत्कर्ष :–

| अरबी-फार्सी शब्द | | अर्थ | बंगला शब्द | | परिवर्तित अर्थ |
|---|---|---|---|---|---|
| खानदानी | — | परिवारका | खानदानी | — | उच्च वंश का |
| महल | — | जगह | महल | — | प्रासाद |
| पाया | — | पैर | पाया | — | आदमी के पैर, असबाबों के पाये, ओहदा आदि (पाया भारी याने कद्र बढाना, घमड सूचक) |
| सरकार | — | सर्वोच्च | सरकार | — | गवर्मेंट |

अर्थादेश –

| अरबी-फार्सी शब्द | | अर्थ | बंगला शब्द | | परिवर्तित अर्थ |
|---|---|---|---|---|---|
| दरिया | — | समुद्र | दरिया | — | नदी |
| दरगाह | — | प्रवेश द्वार | दरगा | — | प्रार्थना गृह |
| हकीम | — | दार्शनिक | हाकिम | — | डाक्टर |
| हुक्कह् | — | पेटी | हुँका | — | धूम्रपान करने की नली |
| ख्वाहमखाह | — | अनचाहे | खामखा | — | अकारण |
| नालिश | — | शोक करना | नालिश | — | शिकायत |
| पोस्त | — | चमड़ा | पोस्त | — | लाल रंग के पानी फूल के पराग-रज |
| तमाशा | — | घूमते रहना | तामाश | — | मजाक |
| जर्दा | — | अडे का पीला भाग | जर्दा | — | विशेष तम्बाकू |
| जुल्म | — | अंधेरा | जुलुम | — | अत्याचार, पीड़न |
| तूफान | — | हिंसा, आधिक्य | तूफान | — | जल-प्लावन |
| तय्यार | — | किसी कार्य को करने के लिए तत्पर | तैरी (तोइरी) | — | प्रस्तुत |
| सलाह | — | ईमानदारी | सल्ला | — | परामर्श |

अर्थ-सबंधी शक्ति को प्रसारित, सकुचित करने लगे। इस तरह अर्थ-परिवर्तन साहचर्य्य का परिणाम है जिसके अन्तर्गत भाव तथा विचारो का पारस्परिक विनिमय होता रहता है। विदेशी शब्द नये वातावरण में प्रवेश तो कर जाते हैं किन्तु वह नया वातावरण भी उन्हें अपने रंग में रग लेता है। इस तरह पराये को निजी बनाने के लिए कभी बाह्य-परिवर्तन (ध्वनि-परक, व्याकरणिक) करना पड़ता है, कही आन्तरिक परिवर्तन याने अर्थ-तात्विक।

इन ध्वनि-तरगों तथा मानस-तरंगों की लीला बड़ी विचित्र होती है जिनका विवेचन करना आवश्यक है। अर्थ-विचार की दृष्टि से कतिपय अरबी-फार्सी शब्दो के अर्थ परिवर्तित हो गये। बंगला भाषा में आकर फार्सी के कुछ शब्दो के अर्थ में जो परिवर्तन हुए वे मिम्न लिखित हैं—

**अर्थ-विस्तार** —

| अरबी-फार्सी शब्द | | अर्थ | बंगला शब्द | | परिवर्तित अर्थ |
|---|---|---|---|---|---|
| बहार | — | वसन्त | बाहार | — | शोभा |
| दीवान | — | एक उपाधि | देओयान | — | मत्री |
| ज़र | — | सोना | जरी | — | सोने के बारीक तार जो कपड़े पर लगाते हैं। |
| जबानी | — | जीभ से संबधित | जबानी | — | मुँह से कहना (जबानबदी—मुँह से कह किसी बात का खुलासा करना या मौखिक-स्वीकृति) |

**अर्थ-संकोच** —

| अरबी-फार्सी शब्द | | अर्थ | बंगला शब्द | | परिवर्तित अर्थ |
|---|---|---|---|---|---|
| दिमाग | — | मस्तिष्क | देमाक | — | अहकार |
| कानूनगो | — | कानून जाननेवाला | कानूनगो | — | एक ग्रामीण अफसर |
| खबर | — | जानना | खबर | — | हाल-चाल |
| वकील | — | एजेंट | उकील | — | कानूनजीवी |
| जिला | — | भाग | जेला | — | डिस्ट्रिक्ट |

**अर्थापकर्ष** —

| अरबी-फार्सी शब्द | | अर्थ | बंगला शब्द | | परिवर्तित अर्थ |
|---|---|---|---|---|---|
| जमादार | — | शाही अफसर | जमादार | — | झाड़ू देने वाला |
| नक्ल | — | परिवर्तन | नकल | — | अनुकरण, कॉपी |
| मुसाहिब | — | साथी | मोसाहेब | — | दरबार व्यक्ति (मोसाहेबी करा—चमचा गिरी करना) |
| सरदार | — | वरिष्ठ | सर्दार | — | दलका अगुआ (सर्दारी करा —अपनी इच्छा दूसरो के कार्यों में थोपने की चेष्टा) |

**फ़ारसी प्रत्यय से बने बंगला शब्द –**

गाड़ओयान, दरओयान, हिंदुयानी, बाबूयाना, साहेबियाना, शूँड़ीखाना, गुलिखोर, घूषखोर, गाँजाखोर, कारिगर, बाजीगर, मुचिगिरि, केरानीगिरि, धूनाची, बागिचा, एमनतर, केमनतर, आतरदान, कलमदान, चौकीदार, अंशीदार, शिक्षानवीश, नकलनवीश, चिठाबन्दि, बाक्सबन्द, घड़ीबाज, गलाबाजी, मानान्-सहि, मापसइ, चलनसइ टेंकसइ, प्रमाण-सहि।

**फ़ारसी उपसर्ग से बने बंगला शब्द –**

अजाना, आघाट, आकाचा, अबेला, अहिसाबी, अहिन्दु।

**फ़ार्सी के अतिशयार्थक, शब्द-बाहुल्य पूर्ण प्रत्ययों से बने बंगला शब्द :–**

अघोर निद्रा, कुकेच्छा, कुनजर, कुकाज, दर-काँचा (अधअनपके),

निर्मूल, निरुद्देश, निदय, बिजोड, सकाल, सबेर, सजोरे, सुनाम, सुनजर, हाउस नयने कांदा (छलकते आँसुओ से रोना), भर-साँझ (मध्य शाम), गर-हाजिर, दरपत्तनी, ना-बालक, फिलोक, बदगन्ध, बदरागी, बेहात, बेचाल, हरबोला, हरदिन॥

**फ़ार्सी-बंगला शब्दों के संयुक्त रूप :–** अन्दाज से 'गोलोन्दाज', पोश से 'पापोश'

**फ़ार्सी-बंगला शब्दों के मिश्रित रूप :–** महल से–राजमहल, रगमहल, बन्धुमहल,

राजनैतिक महल, चोर महल

दरवाजा–चोर–दरजा, दर–बाजार–दर, बत्ती–मोमबाती, अक्ल–आक्केल–दाँत

## अर्थ-विचार की दृष्टि से बंगला भाषा पर फार्सी का प्रभाव

'भाषा-विज्ञान' नामक ग्रथ में डॉ. भोलानाथ तिवारी लिखते है– "कुछ अपवादो को छोड़कर किसी भी भाषिक इकाई का अर्थ सबके लिए, सभी परिस्थितियो में एव सर्वदा एक नहीं होता। इस प्रकार अर्थ का वास्तविक रूप व्यक्ति, स्थान, काल एव परिस्थिति आदि कई बातो पर निर्भर करता है।"[१]

मुग़ल साम्राज्य के हिन्दुस्तान में सुदृढ हो जाने के भी पूर्व से फार्सी के अनेक शब्द सूफी, दरवेशो के माध्यम से जन-जीवन के अन्दर पहुँच गये; कालान्तर में वे शब्द भिन्न प्रदेशो में अपनी जड़ें भी जमाने लगे और फल स्वरूप भारत की अपनी अपनी मिट्टी में जन-जीवन के सम्पर्क में कई शब्द अर्थ-विचार की दृष्टि से भिन्न अर्थ द्योतन करने के क़ाबिल हो गये। इस अर्थ-परिवर्तन के अनुसार उन शब्दो पर जो प्रभाव पडा उनमें उक्त प्रदेशो के राजनैतिक भौगोलिक, धार्मिक, सामाजिक कारण निहित है। इस तरह एक उत्कृष्ट मुस्लिम-सस्कृति के वाहक स्वरूप फार्सी का प्रभाव भारत की आर्य भाषाओ पर पडा एव उन भाषाओं ने भी अपनाये गये विदेशी शब्दों को अपनी भाषा व सस्कृति के रग-ढग के अनुसार गढने-मढन और उनकी

---

१. भाषा विज्ञान – लेखक डॉ. भोलानाथ तिवारी, अर्थ – विचार, पृष्ठ २५७ (प्रकाशक, किताब महल, इलाहाबाद, छठवाँ सस्करण, सन् १९६७)।

फ़ार्सी से लिये गये विस्मयादिबोधक शब्द बंगला में :– बास (बस), खूब, शाबाश, खबरदार आदि हैं।

फारसी की कई संज्ञा तथा विशेषणो से क्रियाएं बनाई गई हैं–तामाशा (तमाशा) देखा, बाहाल (बहाल) करा, जमा करा, बन्द करा, हाजिर हओआ, शुरु करा आदि। फारसी से बंगला में जो नामधातु Denominative बने हैं, वे अल्प हैं यथा–बदल–बदलानो अव्ययो में indeclinables क्रियाविशेषण, समुच्चयबोधक शब्द, पूर्वसर्ग, विस्मयादिबोधक शब्द आदि जो फार्सी से बंगला में लिए गये है – बराबर, बेकार, हामेशा (हमेशा), हूबहू, नेहात (निहायत) आदि।

ऊपरोल्लिखित उदाहरणो से स्पष्ट है कि फ़ारसी शब्दो का उर्दू व हिन्दी में ध्वन्यात्मक रूप उतना नही बदला है किन्तु बंगला में वह अल्पाधिक परिवर्तित हो गया है जैसे 'निहायत' से 'नेहात्'।

## रूप - विचार (Morphology)

### रचनात्मक (गौण-प्रत्यय, प्रत्यय, उपसर्ग)

फ़ार्सी से बंगला में कई रचनात्मक शब्द भी लिये गय है और उपसर्ग, प्रत्यय द्वारा शब्द–रचना हुई है – कम'जोर, ब'नाम, बर'खास्त, बद'गन्ध, बद'नाम। कुछ फ़ार्सी शब्दो के पूर्व उपसर्ग प्रयुक्त होते हैं– गर'राजी (गैर-राजी), बे'सुरा, फी'मास (फी'माह), हर'दम। साधारणतः "गैर" उपसर्ग फ़ार्सी, उर्दू, हिन्दी में अधिक प्रयुक्त होता है; बगला में उस स्थान पर "अ" गौण-प्रत्यय प्रयोग होता है यथा 'अ-बागाली,' 'ना-समझ' शब्द के स्थान पर बगला में है–"अ-बूझ।

रचनात्मक भाववाचक संज्ञा में फार्सी 'अ' प्रत्यय का प्रयोग हुआ है ऐसा बंगला शब्द है 'रसीद', 'मोकाबिला' (मुकाबिला)। गौण-प्रत्यय फ़ार्सी शब्दो में भी जोड़े गये हैं— आना–हरजाना, दास्ताना ।। बाज़–चालबाज (शेखी मारनेवाला), बान–दरोआन (दरबान)।। चा–गालिचा, दान–कलमदान, पानदान, फूलदान।। दार–जमीनदार (जमीन्दार), चौकीदार।। आ–सफेदा, कापड़–काचा (फार्सी, बगला दोनो में 'आ' गौण-प्रत्यय)।। एकला, चोरा (चोर) –बगला में एक कहावत है, "चोरा ना शोनें धर्मेर काहिनी" ।। मु–नजर, कु–नजर।। गर–सौदागर, कारीगर।। गार-रोजगार।। गिरिं–बाबूगिरि, केरानीगिरि।। कार–कर्म्मकार, चर्म्मकार।।

इन गौण-प्रत्ययो द्वारा विशेषण भी बनाये गये है–

ईन–रगीन, सगीन, शौकीन।। यार–जानोयार (जानवर)।। दार–समझदार।।

पश्चाश्रयी (अंत के) 'मन्त' (श्रीमन्त) फार्सी के 'मन्द' (अक्लमंद) का सजातीय है और तदनुरूप और शब्द-रचनाए बगला में होने लगीं यथा–गुणबन्त, भाग्यबन्त।

'देहरा' के ही समान रचित हुआ 'शतकरा' (सौ फी सदी)। 'निकाहिता स्त्री,' 'ढाकीसह विसर्ज्जन' में पश्चाश्रयी प्रत्यय हैं। इसी तरह आद्याश (शुरु के) भी कहीं कहीं ले लिये गये हैं– फार्सी 'फ़ाक़ा' माने 'उपवास' है; हिन्दुस्तानी में आद्याश से 'फक्क' (बेरग) बना; बगला 'फेंकासे' शब्द समानार्थी है।

फ़ार्सी से उर्दू और हिन्दी में लिये शब्दो का उतना ध्वन्यात्मक परिवर्तन नहीं हुआ जितना बंगला में :– किस्सह्-केच्छा, बुनियादी-बनेदी; बेवकूफ बेकूब अदि। कुछ खास शब्द हैं जो बंगला में अल्प ध्वनि-परिवर्तन द्वारा अपना लिये गये है :–

| हिन्दी | ⟷ | बंगला |
|---|---|---|
| हुज़ूर | ⟶ | हूजूर |
| खान साहिब | ⟶ | खाँ सायेब |
| दीवान | ⟶ | देओयान |
| जनाना | ⟶ | जेनाना |
| हज़ार | ⟶ | हाजार |
| जगह | ⟶ | जायगा |
| साल | ⟶ | साल |
| जादू | ⟶ | जादू |
| तूफान | ⟶ | तूफान |

('साल', जादू' और 'तूफान', में कोई ध्वनि-परिवर्तन नही हुआ है)

कतिपय फ़ार्सी के विशेषणों से भाववाचक संज्ञा बनाये गये है :–

| विशेषण | ⟷ | भाववाचक संज्ञा |
|---|---|---|
| बराबर | ⟶ | बराबरी |
| चालाक | ⟶ | चालाकी |
| होशियार | ⟶ | हुँशियारी |
| जालसाज | ⟶ | जालसाजी |
| खुश | ⟶ | खुशी |
| मुश्किल | ⟶ | मुश्किल |
| सर्द | ⟶ | सर्दी |

संज्ञा से कुछ विशेषण बने है :–

| संज्ञा | ⟷ | विशेषण |
|---|---|---|
| माल | ⟶ | मालदार |
| ज़ालिम | ⟶ | ज़ुलुम |
| जेद (ज़िद्द) | ⟶ | जेदी |

*इनमें 'जालिम' संज्ञा का प्रयोग बंगला में नहीं होता किन्तु 'जूलुम' विशेषण का प्रयोग साधारणतः होता है। भाववाचक संज्ञा उ० हक, काबू आदि शब्दो को फ़ारसी से बंगला में ले लिये गये हैं; 'हक' से 'हकदार' विशेषण बन गया है।*

ध्वन्यात्मक प्रभाव

ऊपरोल्लिखित शब्दो में ध्वनि-प्रक्रियात्मक जो परिवर्तन हुए हैं उनपर ध्यान देना आवश्यक हैं। बगला में फ़ारसी शब्दो के "अ" के स्थान पर हमेशा "आ" का उच्चारण होता है अ आ यथा :– 'अमीर' के स्थान पर "आमीर", फारसी शब्दोके अन्त में जहाँ "ह्" का उच्चारण होता है वहाँ बगला में उसे अनुच्चरित ही रखते हैं यथा –"अल्लाह्" के स्थान पर "आल्ला"। बगला में 'य' तथा 'व' का उच्चारण नही होता अत: "यार" का उच्चारण होता है "इयार" और "वजीर" का उच्चारण होता है "उजीर", 'औ' का उच्चारण बंगला में 'अउ' जैसा होता हैं जैसे कि 'दौलत' कहते वक्त कहतें हैं 'दउलत' और 'फौज' लिखते हुए भी कहा जाता है 'फउज'। इसी तरह 'ऐ' का उच्चारण 'एइ' होता है अथवा उसे और सरल करने के लिए 'आ' का उच्चारण करते है यथा 'कैंची' को कहते है "काँची"। 'इ' के स्थान पर 'ए' हो जाता हो जाता है यथा 'इलाका' के स्थान पर 'एलाका'। 'इमारत' के स्थान पर 'एमारत" आदि। फारसी के संयुक्ताक्षरो के सरलीकरण की प्रवृत्ति बंगला भाषा में पाई जाती है यथा–'जख़्म' के स्थानपर 'जखम'। 'क़', 'ख़', 'ग़', 'ज़' और 'फ़' का उच्चारण बगला में नही है और उन्हें क, ख, ग, ज, फ लिखने की प्रवृत्ति है। कही 'ख़' का 'क' हो गया है यथा -'तख़्त' से 'तक्त', शक्त (सख़्त)।

बगला में 'श', 'ष' 'स' तीनो का अधिकाशत उच्चारण 'श' होता है लेकिन फारसी शब्दो के 'स' के उच्चारण परिवर्तित नही किये गये है यथा– 'मुनसेफ', 'दरखास्त', 'दस्तखत', 'मसजिद' आदि में 'स' का उच्चारण 'स' ही होता है। बगला में 'अ' को गोल करके 'ओ' के रूप में उच्चारण की जो प्रवृत्ति है वह फारसी शब्दो में भी व्यक्त हुआ है यथा 'दरद' का उच्चारण होगा– 'दॉरोद्,' 'मलहम' का उच्चारण होगा–'मॉलोम्,' 'जवाहिरात्' का बगला रूप है 'जॉहोरत्', 'गजल' का उच्चारण है गॉजोल' आदि। कही-कही अन्त में 'ब' का 'प' हो गया है यथा– 'गुलाब' का 'गोलाप' एव 'जुलाब' का 'जोलाप'। बगला भाषा में शब्दो के उच्चारण में जो बलाघात (Stress) की प्रवृत्ति है उसका प्रयोग फारसी के शब्दो में भी हुआ है। बगला में प्रधानत फारसी के शब्द के उच्चारण को सरल रखने की कोशिश की गई है यथा– 'इत्र' का 'आतर', 'अर्क' का 'आरक', रेख़्ता' का 'रेखता' और 'शागिर्द' का 'शागरेद', 'बिल्लौरी', का 'बेलोयारी,' 'उर्दू' का 'उरुदु' आदि।

इतने शब्दो की सूची पर नजर डालते हुए भी सक्षेप में इस निष्कर्ष पर हम पहुँचते हैं कि फारसी का जितना प्रभाव उर्दू और हिन्दी व हिन्दुस्तानी पर पड़ा उतना बगला पर नही पडा इसका यह कारण है कि बंगाल मुस्लिम साम्राज्य का एक सूबा होते हुए भी पश्चिमोत्तर सरहद्द और राजधानी देहली से काफी दूर था; बंगाल की शश्य-श्यामला भूमि की उत्तरी सीमा पर प्रहरी हिमालय एव दक्षिणी सीमा पर बगाल की खाड़ी की तरगित अवरोधें थी। किन्तु अंग्रेज उसी समुद्री पथ से आये एव कलकत्ते को उन्होने अपनी राजधानी बनाया अत. बगाल पर पाश्चात्य सभ्यता (यूरोपीय सभ्यता) का अधिक प्रभाव पडा। पूर्वी छोर पर मंगोल संस्कृति से और दक्षिण-पूर्वी व आग्नेय दिशा में ऑस्ट्रिक भाषा परिवार से उसका सम्पर्क होना स्वाभाविक था। इसी कारण हिन्दी में 'चतुरग' के स्थान पर फ़ारसी 'शतरंज' शब्द है, जब कि बंगला में उसे "दाबा-बोड़े" कहते हैं, 'पतग' को 'घुड़ि' कहते है।

**इस्लाम धर्म संबंधी कई शब्द :-**

अजु, आउलिया आल्ला, इजिल, इद्दत्, इमान, इसलाम, ईद, कबर, काफन, कालन्दर, काफेर, काबा, कोरबानी, खतुना, गाजी, जबाइ, जेहाद, जुम्मा, तोबा, दर्गा, दरबेश, दीन, दोया, नबी, नमाज, मिका, नूर, फेरेस्ता, बिसमिल्ला, बुजरूक, मसजिद, महरम, मुरीद, मोमिन, मोल्ला शरीयत्, शहीद, शिरनी, शिया, हदीस, हालाल, हूरी।

**शिक्षा-कला विषयक बौद्धिक संस्कृति संबंधी कई शब्द .-**

आखुजी आदब, आलिम, इज्जत, एमतेहान एलेम, केच्छा, खत् गजल, तरजमा, दरद, कसीदा, मजलिस, मुनशी, बयेत्, रेखता, शागरेद, शरम, सेतार, हरफ।

**भौतिक-संस्कृति संबंधी कुछ शब्द :-**

अस्तर, आयना, आखनी, आगुर, आचकान, आतर, आतशबाजी, आबलुस, आरक, एमारत्, कागज, कलप, कुलूप, किंखाब, किशमिश, बरफी, कोर्म्मा, कसाइ, कौंची, खरमुज, खाता, खानसामा खासी, खास्ता, गज, गिद्दी, गोलाप, गोस्त, चरखा, चशमा, चापकान, चाबुक, चिक, जरी, जर्दा, जहरत्, जामा, जिन, जोब्बा, जोलाप, ताप्ता, तकमा, तराजु, तसबीर, ताकिया, दालान, दस्ताना दाओयाइ, दुरबीन, दोयात, नारागी, परदा, पाजामा, पोलाओ, फराश, फानुस, फोयारा, बरफ, बागिचा, बादाम, बारकोश, बुलबुल, बेलोयारी, मखमल, मयदा, मलम, मशला, मालाइ, मिछरी, मिना मुहरी, मेज, रिफ, रुमाल, रेकाब, रेशम, लागाम, सानकी, शानाई, शाल, शिशि, सिन्दुक, सुरखी, सोराई, हाउइ, हाओदा, हालुया, हुँका, हौज।

फ़ारसी भाषा वर्तमान काल में कुछ परिवर्तित हो गई है किन्तु बंगला में प्रारम्भिक काल (जब मुग़ल काल में ये शब्द अपनाये गये) के उच्चारण ही अधिक प्रयुक्त होते हैं। डॉ. चैटर्जी लिखते हैं- "पर्शियन वर्ड्स इन बेंगली नेचरली शो एन अर्ली पर्शियन बेसिस इन देयर फोनोलॉजी"[१]

हिन्दुस्तानी भाषामें एक सौ के करीब तुर्की शब्द है जब कि बंगला भाषा में तुर्की शब्द ४० से भी कुछ कम हैं जैसे :-

उजबुग, आगा, आलखाल्ला, उरदु, कलगा, कौंची, काबु, कुली, कोतका, कोर्म्मा, खातुन, खानुम, गालिचा, चकमकि, चिक, चाकु, तकमा, तबक, तागाड़, तुजुक, तुरुक तोड़ा, (तोड़ा बन्दी खाना), बकशी, बाबुर्ची, बाहादुर, बीबी, बेगम, बोंचका, मुचलका, रक, लास, सओगात, सुरुक और गौण-प्रत्यय "ची" जैसे मशालची, खाजान्ची।

बंगला भाषा में पश्तो शब्द बहुत ही कम हैं :-

पाठान, तपास, रोहिला।

इन तुर्की तथा पश्तो शब्दों को भी फ़ार्सी प्रभाव के अन्तर्गत माना जाता है।

---

१. दी ओरिजिन एंड डेव्हेलपमेंट ऑफ दी बेंगली लैंगवेज — डॉ० सुनीति कुमार चैटर्जी पार्ट-वन; पृष्ठ २१४

एवं वे बोली में पाये जाने वाले ध्वनि-प्रक्रिया की दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं। उदाहरण "योग-कालंदर से दिये गये हैं –

آب آتش خاک باد ا چاری مقام

(आब आतश खाक बाद ए चारी मोकाम)

अर्थ हैं–पानी, आग, पृथ्वी, आकाश ये चार मुकाम हैं।

کون ستھان ہوتے شوامی زلددی آئیسے گھر

(कोन स्थान होते स्वामी जदि आइसे घर)

سب کاز تیاغی ناری اگے دیبا لڑ

(सब काजे तेयागी नारी आगे दिबा लड़)

अपरोल्लिखित पक्तियो का अर्थ है –

"किसी स्थानसे स्वामी (पति) यदि आये घर
तो सब काम-काज त्याग कर नारी (पत्नि) आगे लगाती दौड़।"

यहाँ यह दृष्टव्य है कि जहाँ बगला माषा में 'आये' को "आसे" कहते हैं, वहाँ पूर्व-वग व ग्रामीण बोली में वह "आइसे" हो जाता है, "त्यागी" शब्द बोली में "तेयागी" हो जाता है एवं "लड दिबा" याने "दौड लगाना" मी स्थानीय ग्रामीण बोली के शब्द हैं। इनकी लिपि फारसी और माषा बंगला है जो ग्रामीण बोली की मधुरता से ओत प्रोत हैं। इसके साथ कुछ फारसी शब्द उसकी विशिष्टता के द्योतक हैं।

भारतवासियो के व्यक्तिगत तथा सामाजिक जीवन में फारसी शब्द घुलमिल गये; बंगला माषा उससे अछूती न रही– उदाहरणार्थ –

**राज्य, युद्ध तथा चढ़ाई संबंधी अनेक फ़ारसी शब्द** जो बगला में पाये जाते हैं.–
आमीर, ओमरा, उजीर, खानदान, खेताब, खेलात्, खास, तक्त, ताज, दरबार, दौलत, नकीब, नबाब, बादशा, मीर्जा, मालिक, हुजुर, आसोयार, कुच, काओयाज, कातार, काबू, खजर, गालिम, जखम, जजिर, जमादार, तबक, ताँबू, तोप, दुश्मन, नगदी, नेजा, फौज, बाहादुर, मनसबदार, रसद, रेसाला, शिकार, शमशेर, सरदार, हलका, हिम्मत्।

**राजस्व, शासन तथा कानून संबंधी कुछ शब्द –**

आरामदार, आओलाद, आदमशुमारी, आबाद, एस्तेमरारी, एक्तियार, ओयासिल, कब्जा, कसबा, खाजना, खारिज, गोमस्ता, चाकरान, जमा, जायदाद, तहबील, तालुक, दारोगा, दप्तर, नाजिर, पियादा, फिरिस्ति, बाब, बीमा, महकुमा, माफ, मोहर, राइयत् शहर, सन, सरकार, सुबा, हद्द, हिसाब, हिस्सा, अकु, अछिला, आइन, आदालत, आर्हास, इशादी, उकील, एजाहार, एलाका, गुजर, ओयारिस, कसूर, काजिया, कानून, क्रोक, खेलाप, सेरेस्ता, छोलेनामा, जओज, जबान, जब्द, जारी, जेरा, तकरार, तामिल, दरखास्त, दलील, दस्तखत, नाकाल, नाबालक, नालिश, पेशा, फरियादी, फेरार, बखरा, बाजेयाप्त, मकद्दमा, मुनसेफ, रद, राय, रूजु, शनाक्त, साफाइ, सालिस, हक, हाकिम, हाजत्, हुलिया, हेफाजत्।

मराठा आक्रमणकारी "बर्गी" शब्द फ़ारसी के 'बारगीर' से गृहीत है। छड़ा व लोरी है "छेले घुमोलो पाड़ा जुडोलो बर्गी एलो देशे - बुलबुलिते धान खेग्रेछे, खाजना देबो किसे ?"

अकबर के बगाल विजय के उपरान्त बगला-भाषा पर फारसी शब्दो का सिक्का जम गया। दिल्ली, आगरा के साथ सूबा बगाल एकसूत्र में बँध गया। बगाल के भुइया जमीन्दार बन गये और मुगल सम्राट के अधीन हो गये। मुस्लिम शासको के साथ बगालियो का सम्पर्क बढा, नौकरी के लिए फ़ारसी का ज्ञान आवश्यक हो गया। उच्च मध्यवर्ग के बगाली जो सुसस्कृत तथा प्रतिभा सम्पन्न होते थे उच्च पदो पर प्रतिष्ठित हुए। बगाला के प्रसिद्ध कवि गुणाकर भारतचन्द्र राय तथा बगला गद्य के आदि लेखक राजा राम मोहन राय फारसी के प्रसिद्ध विद्वान् थ। इस तरह हिन्दू मुस्लिम सस्कृति का गँठ-बन्धन हो गया और बगला में कई फारसी शब्द हिन्दुस्तानी भाषा के माध्यम से भी गृहीत हुए। अरबी का प्रभाव नाम-मात्र ही था।

उन्नीसवी सदी के शुरू ही से कई बगाली धर्म परिवर्तन करके इस्लाम धर्म ग्रहण कर रहे थे। अत बगाली हिन्दू लेखको के साथ-साथ बगाली मुसलमान लेखको का भी प्रादुर्भाव हुआ जो सस्कृत-गर्भित बगला के स्थान पर उर्दू प्रभावित बगला भाषा पर लिखने लगे। उर्दू पर अरबी - फारसी भाषा का अधिक प्रभाव था और मुस्लिम भावनाओ के वाहक के रूप मे वह विकसित हो रही थी। ऐसी परिस्थिति में जब कि कलकत्ते तक उर्दू अपना प्रभाव विस्तार करने लगी, मुसलमानी बगाली भाषा में एक विशिष्ट साहित्य का सृजन होने लगा उस भाषा में अरबी-फारसी के शब्द अधिक थे, धार्मिक तथा प्रेमकथाए फारस देश की थी उ० जगनामा (कर्बला युद्ध सबधी)। "शाहनामा" में वर्णित लोक कथाए, 'अलफ लैला', 'अमीर हमजा', 'सिकदर नामा' की कथाए लिखी जाने लगी। पडितो की साधु भाषा के स्थान पर यह मौलवियो की फारसी प्रभावित, भाषा थी और इस भाषा में बोलनेवाले तथा लिखनेवालो की सख्या नगण्य न थी। बगाल के मुस्लिमो ने बगला भाषा से प्यार किया, उर्दू को पूर्णरूप से वे स्वीकार न कर सके लेकिन धार्मिक स्वाभिमान के कारण उसके प्रभाव से अपनी रक्षा न कर सके। ग्रामवासी साधारण मुस्लिम जनता ने बगला की स्थानीय बोली के साथ उर्दू, हिन्दुस्तानी अवधी आदि का मेल किया। इन्होंने वर्णाक्षर बगला का ही प्रयोग किया। इस साहित्य में किसी उच्च कोटि की रचना की सृष्टि नही हुई। शिक्षित मुसलमानो ने बगला के प्रचलित रूप का ही प्रयोग किया। कलकत्ते से चिटगाँव तक मुस्लिम प्रभाव बढ रहा था लेकिन आलाओल जैसे प्राचीन बगला के कवि ने साधु भाषा को ही अपनाया था। मुसलमानी बगला का साहित्य मध्यकाल की उपज है और पूर्व बग के मुसलमानो ने हमेशा बोली के पुट के साथ बगला लोक-कथा, वीरगीत और साहित्यिक रूप को ही अपनाया। बागला देश के नव-निर्माण की नीव में इसी बगला भाषा का प्यार समाया हुआ है।

मुशी अब्दुल करीम साहित्य-विशारद की बगला पाडुलिपियो की सूची "बागला प्राचीन पुँथीर बिबरन"– (दो भागों में) मुसलमानी बगला के उदाहरण हैं। इनमें फारसी-अरबी लिपि में लिखी बगला के कुछ उदाहरण प्राप्त हैं जो डॉ सुनीति कुमार चैटर्जी के ग्रथ में उपलब्ध हैं[1]

---

१ ओरिजिन एंड डेव्हेलपमेंट ऑफ बेंगली लैंगवेज– पार्ट १, पृष्ठ २२९.

**बंगला भाषा पर आभिधानिक प्रभाव और शब्द-विज्ञान की दृष्टि से विवेचन**

पाँचवी शताब्दी ईस्वी पूर्व से ही उत्तर-पश्चिम-भारत के साथ ईरान देश का सम्पर्क शुरू हो गया था एव फलस्वरूप सस्कृत में भी 'दिपि' याने 'लिखना' तथा 'मिहिर' याने 'सूर्य' जैसे शब्द प्रचलित हो गये थे लेकिन यह आशिक था। भारतीय आर्यभाषाओ पर मुस्लिम शासन काल से यह प्रभाव समग्र रूप से पड़ा जब से फारसी शासन एव संस्कृति के माध्यम की भाषा बन गई। यह प्रभाव सिन्धु से लेकर गगा, ब्रह्मपुत्रा, पद्मा, मेघना तथा इरावदी के तटवर्ती प्रदेशों तक प्रसारित हुआ जिसके फलस्वरूप बगला में 'पुंथी' (पाडुलिपि), 'पाईक' (पैदल सिपाही), 'मुचि' (जूता बनाने वाला), 'सेकरा' (सुनार) जैसे शब्द भी हैं। कुल १,२०,००० —बगला शब्दो में ज्ञानेंद्र मोहन दास के शब्द-कोश (2nd Ed ) के अनुसार फारसी से बगला में गृहीत शब्दो की सख्या कुल २५०० है— इनमें प्रत्यय, गौण-प्रत्यय, रचनात्मक-प्रत्यय सभी शामिल हैं। बंगला भाषा के शब्दो में तत्सम शब्द, अर्द्ध तत्सम शब्द (सस्कृत, पाली व प्राकृत से बने), तद्भव शब्द, आदिवासियो की भाषाओ से लिये गये शब्द तथा विदेशी गृहीत शब्द हैं। इन विदेशी गृहीत शब्दो में ग्रीक, पोर्तुगीज, फारसी, अग्रेजी आदि है। प्रस्तुत निबन्ध का विषय केवल फारसी (अरबी, तुर्की शामिल) शब्दो से ही सम्बन्धित है। भारतीय आर्य भाषाओ में 'म्लेच्छ' शब्द का अर्थ है "अ-भारतीय" यद्यपि आजकल यह शब्द केवल "मुसलमान" के अर्थ में रूढ हो गया है। इसी तरह "यवन" शब्द "आयोनिया" निवासी व ग्रीक लोगोके लिए प्रयुक्त होता था किन्तु कालान्तर में इसका भी संबंध "मुसलमान" से हो गया, इसका यही कारण है कि मुस्लिमो के प्रारम्भिक भारत-विजय-अभियान का इतिहास अत्याचार एव पीड़न से परिपूर्ण है और ब्रिटिश शासन काल में हिन्दू-मुस्लिम भेद-भावना को प्रोत्साहित किया गया। एक रोचक कविता ह—

"पोड़ेछि यवनेर हाते
खाना खेते हबे साथे!"

इसका अर्थ है—मुसलमान के हाथो पड गई हूँ, खाना साथ में खाना ही पड़ेगा। इससे प्रमाणित है कि भारतीयो तथा बाहर से आनेवाले मुसलमानो का सम्पर्क बहुत घनिष्ठ हो चुका था और उनकी भाषा तथा सस्कृति का प्रभाव पडना स्वाभाविक था क्यो कि वे शासक-वर्ग के थे। शासन सबधी अनेको शब्द अप्रतिहत रूप से बगला भाषा में आ गये क्यों कि गौड़ के सुल्तानों के दरबार के अदब-कायदो से वाकिफ होना जरूरी था। ऐसे कुछ शब्द हैं—

काजी – जिलाधीश
आमीन – राज्यपाल

न्याय, राजस्व, राज्य-शासन आदि सभी क्षेत्रो में फारसी के शब्द प्रयुक्त होते थे। जिनकी सख्या, करीब ६०० हैं। युद्ध सबधी कई शब्द बगला में ले लिए गये हैं—उ० केल्ला—किला, फते—विजय। इस तरह राज्य कार्य के लिए और युद्ध संबधी २०० शब्द, इस्लाम सबधी करीब ३०० शब्द, साधारण विलासी सस्कृति के प्रयोग की वस्तु सबधी ४०० शब्द, शिक्षा, कला विषयक बौद्धिक सस्कृति सबधी १०० शब्द, साधारण जीवन-यापन की वस्तु सबंधी ५०० शब्द तथा नाम संबधी ४० शब्द है।

विशेषण हैं जिनसे भाववाचक संज्ञाएं बनी हैं एवं हिन्दी से उन्हें अलग करना दुष्कर है जैसे–'अक्लमद'से 'अक्लमंदी'। कई फारसी शब्दो में करना, होना, पड़ना, जाना, लेना, देना आदि जोड़कर क्रियाएं बनाई गई हैं उ० 'खुश' करना। कहीं-कहीं फारसी क्रिया के मूलरूप में हिन्दी में "ना" जोड दिया गया है उ० तराशना, आजमाना, फर्माना आदि। अविकारी फारसी शब्दो में अधिकांशतः क्रियाविशेषण, समुच्चयबोधक परसर्ग, विस्मयादिबोधक शब्द स्वाभाविक बन गये हैं। कई रचनात्मक गृहीत शब्दो में प्रत्यय, पूर्व प्रत्यय, जोडकर ऐसे शब्द बनाये गये जो हिन्दी में उपयोगी साबित हुए हैं।

व्याकरणिक प्रभाव हिन्दी की सरचना में अधिक नही पडा क्यो कि फारसी प्रभाव के पूर्व ही हिन्दी भाषा शिष्ट समुदाय के विचार-विनिमय द्वारा परिपक्व हो चुकी थी।

ध्वनि सबधी प्रभाव के अन्तर्गत 'फ' और 'ज़' का उपयोग आता है। उर्दू में इन ध्वनियों का प्रयोग अधिक हुआ है किन्तु हिन्दी लेखक अपनी इच्छानुसार इनका प्रयोग करते है। इसी तरह 'ख़' और 'ग़' का भी हिन्दी में अधिक प्रयोग नही होता है और 'क़' का प्रयोग तो होता ही नही है। फारसी य, व, श का प्रयोग होता है उ० यार। हिन्दी में अरबी-फारसी शब्दो से युक्त कई मुहावरे ग्रहण कर लिये गये हैं।

हिन्दी साहित्य में खड़ीबोली के प्रथम कवि व लेखक अमीर खुसरो (सन् १२५५ से १३२४ ई तक) माने जाते हैं जो फारसी के प्रकाड विद्वान थे। सूफी कवियो तथा सत कवियों पर भी फारसी भाषा तथा सूफी दर्शन का यथेष्ट प्रभाव पडा। कबीरदास और तुलसीदास की रचनाओ में विजातीय शब्द बहुत अधिक हैं। गुरू नानक रचित "ग्रथ साहब" में अपेक्षाकृत फारसी शब्द कम है। हिन्दी के रीतिकाव्यो में जो शृगार रस की प्रचुरता है उसे हम फारसी काव्य का अल्पाधिक प्रभाव मान सकते हैं। फारसी की रूबाइया, गजलों में जिस काम भावना युक्त प्रेम, दीवानापन, खुमारी और जुदाई की टीस का वर्णन है उसका हिन्दी में अभाव था। इस प्रकार विहगम-दृष्टि से अवलोकन करने पर हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि फारसी का यथेष्ट प्रभाव हिन्दू मानस और हिन्दी भाषा पर पडा और उर्दू तो खड़ीबोली के ही फारसी-करण का नमूना हो गया। उन प्रभावो को पचा कर भी आज हिन्दी तथा उर्दू की अपनी अलग ही विशिष्टता तथा अहमियत है क्योंकि दोनों ही भारत की मिट्टी की उपज हैं। इनके साथ ही साथ जनसाधारण में सम्पर्क-भाषा के रूप में बोली जाने वाली हिन्दुस्तानी भाषा भी विकसित होती रही जिसमें फ़ारसी का प्रभाव उर्दू की अपेक्षा कम और हिन्दी की अपेक्षा अधिक पडा क्यों कि जनसाधारण पर मुस्लिम शासन अपनी गहरी छाप छोड गया था तथापि जनता अपने भावों और विचारो के आदान-प्रदान के लिए एक सहज और सरल भाषा गढती जा रही थी। ऐसी भाषा के लिए देशी, विदेशी और स्थान-विशेष में प्रयुक्त होनेवाले शब्दों के ग्रहण के लिए सतुलन की माग ज़रूरी होती है। देहली और दक्षिण में उर्दू साहित्य का विकास हुआ, लखनऊवालों ने उर्दू के अरबी-फ़ारसीपन को गहरा रग दिया; हिन्दी की शैली भी भारतेंदु के बाद महावीर प्रसाद द्विवेदी द्वारा परिनिष्ठित होती गई–ऐसी पृष्ठभूमि पर फ़ारसी का प्रभाव रग बदलता रहा।

छावनियो में, बाजारो में, आम जनता के बीच प्रयुक्त उर्दू का यथार्थ विकास दक्षिण में हुआ। डॉ.-चैटर्जी के मतानुसार महात्मा गाधी ने जिस ज़बान को भारत के बोलचाल के विभिन्न प्रातो के माध्यम के लिए मनोनीत किया एव जिसमें सस्कृत, फारसी, अरबी के मिले-जुले शब्द हो, उसे "हिन्दुस्थानी" का नाम देना समीचीन है। ऐसी एक भाषा जो सम्प्रेषण की कड़ी बन सके उसे जर्मन भाषा में "फेरकेहूरस्प्राखे" कहते है। कुछ प्रचलित विदेशी शब्दो को ग्रहण कर लेना स्वाभाविक है किन्तु उनकी व्याकरणिक-शैली को भी प्रयोग में लाना हितकर नही हो सकता है। अत हिन्दी उर्दू व बगला आदि भारतीय आर्य भाषाओने फारसी के प्रभाव को इस तरह आत्मसात् कर लिया है कि वे उसी भाषा के अग बन गये हैं, किन्तु शोध करने पर उक्त फारसी प्रभाव को अस्वीकार नही किया जा सकता है एव उनका वहिष्कार कर सस्कृत शब्दो की भर्त्ती करने से भाषा अपनी स्वाभाविकता, लचीलापन तथा प्रवाह खो सकती है।

फारसी के साथ साथ इस्लाम धर्म के प्रवेश के कारण कई धर्म सबधी तथा अन्य अरबी शब्दो का भी प्रयोग होने लगा। इन सबको फारसी का ही प्रभाव कहना उपयुक्त होगा। उर्दू ने तो लिपि के क्षेत्र में २५ अरबी वर्ण, फारसी भाषा के प्रयोग के लिए ४ नये वर्ण तथा ३ नागरी वर्ण ग्रहण कर लिये, अरबी-फारसी के शब्दो का बेशुमार प्रयोग किया एव कही कही भाषा-शैली भी उधार ली गई, फिर भी व्याकरण खडीबोली ही का है अत उसकी भारतीय आत्मा को नकारा नही जा सकता है।

हिन्दी में ऐसे अनेक गृहीत शब्द हैं जिनके वर्गीकरण एव अर्थ-परिवर्तन पर डॉ. हरदेव बाहरी रचित शोध-लेख "पर्शियन इनफ्लुयेंस ऑन हिन्दी", में प्रकाश डाला गया है। डॉ बाहरी लिखते हैं–" इट नीड नॉट बी सेड दैट हिन्दी हैज ट्रीटेड दीज पर्शियन लोन्स एज इट्स ओन एसेट्स। इट हैज चेंज्ड देम फोनेटिकली एड मोल्डेड देम ग्रामाटिकली व्हेनएव्हर एड व्हेयरएव्हर इट कुड।"[1] प्रार्थना तथा धर्म मत से सबधित अनेको अरबी-फारसी शब्द है एव उनमें अरबी शब्दो की अधिकता है। सास्कृतिक शब्दो में हिन्दी तथा अरबी-फारसी के पर्याय वाची शब्द दोनो अपने अपने वातावरण में प्रयुक्त होते हैं– उ० मुसलमान "बहिश्त" कहते है और हिन्दू "स्वर्ग" कहते है।

हिन्दी में इस्लाम धर्म सबधी अधिकाश शब्द उसी रूप में अपना लिए गये है किन्तु उन शब्दो का कोई प्रभाव हिन्दू धर्म सबधी शब्दो पर नही पड़ा।

हिन्दी में फारसी के गृहीत शब्दो की अधिकता राज्यशासन सबधी है और आज भी साधारण जनता सस्कृत की अपेक्षा उन फारसी शब्दो से अधिक परिचित है। युद्ध के साज-सामान, दैनदिन प्रयोग के असबाब, वर्तन, वेशभूषा, बोरिया-बिस्तर, भोजन-पकवान फल-फूल, भाजी-तरकारी, पशु-पक्षी, पेय, नशे की चीजें, प्रसाधन सामग्री, पेशा सबधी अनेको शब्द हिन्दी में प्रयुक्त होते है। घुड़सवारी के सबध में हिन्दी में फारसी शब्द ही अधिक है। इनके सिवा चारुकला, कारुशिल्प, दवा-दारू, खेल-कूद, वादय-यंत्र, पदवी व खिताब सबधी अधिकाश शब्द अरबी-फ़ारसी के है। कई

१. पर्शियन इन्फ्लुयेंस ऑन हिन्दी–लेखक डॉ. हरदेव बाहरी लिंगुइस्टिक इन्फ्लुयेंस–पृष्ठ २२ प्रकाशक–भारतीप्रेस पब्लिकेशन्स, इलाबाद २ सन् १९६०.

श्री दिनेश चन्द्र सेन लिखते हैं– "ब्रजबुली विच इज ए थरोली हिन्दी-आइज्ड फार्म ऑफ बेंगली।"[१] इस तरह मुस्लिम शासन काल में कई ब्रजभाषा के कवियो को भी राज्याश्रय मिला, खडीबोली के विभिन्न रूप हिन्दी, हिन्दुस्तानी एवं उर्दू का प्रसार हुआ तथा यह प्रभाव प्रत्यक्ष एवं परोक्ष रूप से बंगला भाषा एव साहित्य पर भी पड़ा। पयार, त्रिपदी के छन्द भी छूट गये। वैष्णव कवियों के अतिरिक्त सोलहवी, सत्रहवी एव अट्ठारहवी सदी के जिन लेखको की बंगला भाषा की पाडुलिपियाँ पाई गई, वे सभी निम्न जाति के थे एव अनेकों ने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया था। बगला सगीत में "कविवाला" की जो परिपाटी चली थी, उसमें भी निम्न वर्ग की जनता का अवदान था, सत्रहवी सदी का प्रसिद्ध कवि रघु मोची था। इसमें मादल और ढोल की थाप पर कविता गायन होता था।

बगला लोक-साहित्य पर भी निश्चित रूप से मुस्लिम प्रभाव अपनी अमिट छाप लगा रहा था क्यो कि अभिजात वर्ग तथा सस्कृत भाषा से परे लोक समुदाय में हिन्दू तथा मुस्लिम दूध और पानी की तरह घुल-मिल गये थे। बगला रूपकथाओ में "परियो" का जो उल्लेख मिलता है वह 'हूर' की मुस्लिम कल्पना की ही उपज है।

बगला सगीत की राग-रागिनियो के अतिरिक्त "भाटियाल" सुर बहुत लोकप्रिय हुआ जो बगाल के ग्रामवासियो और माझियो की जीवन-सरिता से जुडा था एव आगे चलकर भक्ति गीत का एक पक्ष विकसित होकर "बाउल" गीत कहलाया।

### भारतीय आर्य-भाषाओं पर फारसी का प्रभाव

इस तरह मुस्लिम साम्राज्य भारत में सुप्रतिष्ठित हो जाने के कारण एव उनके द्वारा फारसी भाषा को प्राधान्य मिलने के कारण सभी आर्य-भाषाओ पर फारसी का अत्याधिक प्रभाव पड रहा था। इसी कारण दिल्ली आगरा, मेरठ के आसपास प्रयुक्त खडीबोली का विविध रूपो में प्रयोग होने लगा। ब्रिटिश शासन के प्रारम्भिक काल में भी फारसी को सस्कृत की अपेक्षा अधिक प्राधान्य मिला और उन्होने जनभाषा के रूप में नागरी हिन्दी एव उर्दू के सिवा 'हिन्दुस्तानी' शब्द का प्रयोग किया। फोर्ट विलियम कॉलेज की स्थापना सन् १९०० में हुई एव उसके प्राचार्य जॉन गिलक्राइस्ट ने हिन्दुस्तानी भाषा में कई पुस्तके लिखी। हिन्दुस्तानी के सम्बन्ध में डॉ सुनीति कुमार चैटर्जी लिखते है –"हिन्दुस्तानी इज ए मच लेटर, एड ए मोर कम्प्लेस फॉर्मेशन, एज ए प्योर पर्शियन वर्ड, इट हैज लार्जली कम टु मीन समथिंग सिनोनीमस विथ दी मुहम्मडान फॉर्म ऑफ दी हिन्दी स्पीच, नेमली उर्दू विथ इट्स सुपर-एबडेन्स ऑफ पर्शियन एड पर्शो-अरेबिक वर्डस टु दी रेस्ट्रिक्शन एड एक्सक्लूशन ऑफ दी नेटिव हिन्दी एड सस्कृत एलेमेंट्स।"[२] फारसी से प्रभावित किन्तु साधारणत

---

१ हिस्ट्री ऑफ बेंगली लैंग्वेज एंड लिटरेचर – लेखक श्री दिनेश चन्द्र सेन –पृष्ठ ६०० कलकत्ता विश्वविद्यालय प्रकाशन, सन् १९११.

२ इडो आर्यन एंड हिन्दी–लेखक डॉ. सुनीति कुमार चैटर्जी दी न्यू इडो आर्यन लिंगुआ-फ्राका– पृष्ट १३२. प्रकाशक –फर्मा के एल. मुखोपाध्याय, कलकत्ता–१२ (द्वितीय प्रकाशन, अप्रैल, सन् १९६०)

पूर्व में बिहार तक फैल चुकी थी। अजमेर के ख्वाजा मुइनुद्दीन चिश्ती दिल्ली के ख्वाजा निज़ामुद्दीन औलिया, एटा के अमीर खुसरो आदि सूफी सन्तों तथा कवियों का आम जनता पर बहुत असर हो चुका था। मुस्लिम राज्य में बडे बड़े ओहदों पर ईरानी अफ़सर तैनात थे और मुस्लिम समाज की इज्ज़त और प्रतिष्ठा इन विद्वान ईरानियों के ऊपर ही प्रतिष्ठित थी। इस्लाम धर्म की दीक्षा लेने पर अरबी तथा फारसी भाषा का प्रभाव पडना स्वाभाविक था फिर भी इस्लाम सबधी अरबी शब्द फारसी के माध्यम से ही भारतीय देश-भाषाओ में प्रवेश कर सके।

मुगल साम्राज्य अकबर के शासन काल में हिन्दुस्थान के पूर्वी–प्रदेशोंतक फैल चुका था और बगाल में मुस्लिम क्षत्रप व नवाब नियुक्त थे। उस समय छोटे-छोटे भू-खडों में विभाजित गौड, वग, पूण्ड्र एव राढ को मुसलमानो ने "बगाला" नाम दिया। सूफी सन्तो का प्रवेश इन प्रदेशो में हो चुका था एव प्रसिद्ध बाउल गायक लालन फकीर सूफी दर्शन से प्रभावित थे। दूसरी ओर राजा लक्ष्मण सेन के दरबार में वीरभूम निवासी जयदेव रचित "गीत गोविन्द" की सगीत-धारा में वगवासी विभोर थे।

ऐसी परिस्थिति में जब कि दो सस्कृतियो की धारा द्विमुखी प्रवाहित हो रही थी, तब बगाल में देशभाषा बगला को ऊँचा उठाने एव प्रतिष्ठित करने के लिए मुस्लिम क्षत्रपो ने स्तुत्य प्रयास किये। दिनेशचन्द्र सेन लिखते हैं – "दिस एलेवेशन ऑफ बेंगली टु ए लिटरेरी स्टेटस वाज़ ब्रॉट एबाउट बाइ सेवेराल इनफ्लुयेंसेस, ऑफ विच दी महामेडान कनक्वेस्ट वाज़ अनडाउटेडली वन ऑफ दी फोरमोस्ट।"[१] गौड में १३ वी सदी में नसीर शाह के हुकूमत में 'महाभारत' का बगला अनुवाद हुआ। हुसैन शाह ने मालाधर वसु को 'श्रीमद्भागवत' के अनुवाद करने का आदेश दिया। अराकान के मुस्लिम मन्त्री मगन ठाकुर के आदेश से कवि आलाओल ने 'पद्मावत' का सस्कृत-गर्भित बगला भाषा में अनुवाद किया। यह अनुवाद चैतन्योत्तर काल की कृति है। सोलहवी सदी में हर धार्मिक क्रान्ति का बिगुल बजाने वाले वग-प्रदेश में महाप्रभु श्रीचैतन्य देव के आविर्भाव से वैष्णव-आन्दोलन का सूत्रपात हुआ था। इस वैचारिक-क्रान्ति द्वारा पुनर्वार ऊँच–नीच, जात-पाँत एव हिन्दू-मुस्लिम भेदभाव मिटकर एकाकार हो गया। इस प्रकार हम देखते हैं कि लक्ष्मण सेन के राजत्व-काल में ही बख्तियार खिलजी की पूर्व विजय-अभिलाषा जाग उठी थी और तुर्की सेनानी पूर्वी दिशा में झाडखड होते हुए नदिया (नवद्वीप) तक पहुँच चुके थे किन्तु यथार्थत बगाल में हिन्दू मुस्लिम सम्पर्क, जाति पाँति का उन्मूलन महाप्रभु श्री चैतन्य देव के आविर्भाव (सन् १४६६) के पश्चात् हुआ। भक्ति की जो लहरे उत्तर भारत में ब्रजभाषा के कवियो को मुखरित कर रही थी वे ही लहरें बगाल में 'ब्रजबुली' एव बिहार में 'मैथिली' काव्य धारा में उमड चली। बगाल में "ब्रजबुली" के अन्तर्गत जो कविताए रचित हुई वे अवहट्ट (जिसका रूप प्राचीन ब्रजभाषा में भी पाया जाता है) और मैथिली मिश्रित बगला में लिखी गई। ब्रजभाषा का उद्भव सौरसेनी-प्राकृत से होने के कारण वह खड़ीबोली की समकालीन सगी बहन है।

---

१. हिस्ट्री ऑफ बेंगली लैंगवेज एड लिटरेचर – लेखक दिनेशचन्द्र सेन पृष्ठ १० प्रकाशक – कलकत्ता विश्वविद्यालय, सन् १९११.

# बंगला भाषा पर फ़ारसी प्रभाव

डॉ० रमा सेनगुप्ता

"भाखा बहता नीर" ऐसा कहकर कबीरदास ने मानो हमारे जीवन की ही व्याख्या कर दी। हमारी ज़िन्दगी में भाषा एक अपरिहार्य तत्व है जिसके बिना मनुष्य अधूरा रह जाता है। 'सहितस्य भाव साहित्यम्' के अनुसार मनुष्य अपने भाव तथा विचारो को सबके सहित अनुभव करने तथा सम्प्रेषण करने का इच्छुक होता है। किसी समूह व जाति के सकलित अनुभव व विचार वाङमय भी हो सकता है एव लिखित भी हो सकता है। जब कोई जाति किसी अन्य जाति के सम्पर्क में आती है तब आपस में कथ्य भाषा, वाङमय एव लिपिबद्ध-साहित्य का प्रभाव पड़ने लगता है एव विनिमय भी प्रारम्भ हो जाता है। भारतवर्ष में आर्यो के आगमन से भाषा क्षेत्र में एक विपुल परिवर्तन आया था जो कि प्रागैतिहासिक है। इतिहास-काल के अन्तर्गत उसी तरह परिवर्तन का प्रारम्भ हुआ जब ग्रीक भारत-विजय के लिए आये किन्तु वे यहाँ बस नही गये अत कोई स्थायी छाप न छोड सके। भारतीय भाषा एव सस्कृति में तब परिवर्तन के सुस्पष्ट एव स्थायी लक्षण दृष्टिगोचर हुए जब मुस्लिम शासको की जड़ें यहाँ जम गईं।

### ऐतिहासिक पृष्ठभूमि

भारतीय आर्य-भाषाए एव ईरानी भाषा एक ही इन्डो-जर्मनिक भाषा की सन्तान है। ऋग्वेद एव जेन्दावेस्ता की भाषा मूलत एक ही है। भारत में पहले-पहल जो मुस्लिम-विजेता आये वे ईरानी नही थे; महमूद गजनी तुर्क था, मुहम्मद गोरी पठान था, चगेज खाँ और तैमूरलग मगोल थे। मुगल साम्राज्य की नीव डालने वाले बाबर अपने को चगेज खाँ के वशज मानते थे एवं चगेज़ खाँ मुसलमान नही, बौद्ध था। यही कारण है कि इनके आक्रमण-काल में अरब-ईरान की भाषा व सस्कृति का कोई प्रभाव भारत पर नहीं पडा किन्तु सम्पर्क की शुरुआत हो गई।

हिन्दुस्तान की आम जनता पर फारसी का जबर्दस्त प्रभाव मुगले-आजम अकबर के राजत्व-काल से पड़ा जब कि वित्त-मत्री हिन्दू राजा टोडरमल ने राजस्व विभाग में भारतीय आर्य भाषाओं के स्थान पर फारसी भाषा का प्रयोग चालू किया। सुप्रसिद्ध भाषाविद् डॉ सुनीति कुमार चाटुर्ज्या लिखते है– "दिस इवेंट एटवस गेव टू पर्शियन ए निउ इम्पॉर्टेंस इन इडियन लाइफ इट नेवर पोसेज्ड बिफोर, एज ए ग्रेट मेनी हिन्दूज़ सीकिंग एमप्लॉयमेंट इन गवर्मेन्ट ऑफिसेस बिगैन टु लर्न पर्शियन।"[1] इसके पूर्व १३ वी सदी से दिल्ली की सल्तनत दिल्ली, कन्नोज में

१. इन्डो आर्यन एड हिन्दी – लेखक डॉ. सुनीति कुमार चैटर्जी – पृष्ठ १३५
प्रकाशक - फर्मा के. एल. मुखोपाध्याय, कलकत्ता १२. द्वितीय सस्करण अप्रैल, सन् १९६०.

कि प्रमीला बहन सन् १९२० ई. से ही इस युनिव्हर्सिटी से संबधित हुई। एस. एन. डी. टी. के साथ ही साथ वे कई दूसरे तालीमी, समाजी और कलचरल संस्थाओ से ताल्लुक़ रखती थी। वे कस्तूरबा नैशनल मेमोरियल ट्रस्ट, सेवासदन (पुणे), वनिता विश्राम (बम्बई और सूरत) और नैशनल कौन्सिल ऑफ वुमेन्स एज्युकेशन की चेयरमेन रहीं। गाधीजी और कस्तुरबा से उनका करीबी और पुराना रिश्ता था। श्रीमती प्रमीला बहन ठाकरसी हिन्दुस्तानी प्रचार सभाकी कई साल से ट्रस्टी थी। अफसोस कि बम्बई ही नहीं बल्कि सारे हिन्दुस्तान में औरतो की तालीम की सबसे बडी खिदमतगार और सेविका और समाज सुधारिका श्रीमती प्रमीला बहन ठाकरसी का १ डिसबर १९७७ को इतिकाल हो गया। खुदा उनकी रूहको चैन और आराम नसीब करे।



# अपनी बात

डॉ. श्रीमती प्रमीला बहन ठाकरसी को बम्बई की समाजी और तालीमी जिन्दगी में बहुत अहमियत रही है। वह ८ जनवरी १८९४ सन् मे राजकोट में पैदा हुई और पहली बार जब सन् १९१४ में जब गाधीजी दक्षिण आफ्रीका से लौटे थे उनसे मिली। और सन् १९१६ में औरतो की तालीम के सबसे बडे प्रचारक और बम्बई में हिन्दुस्तानी औरतो की यूनिव्हर्सिटी के कार्य करनेवाले डॉ घोडो केशव कर्वे से मिली। श्रीमती प्रमीला बहन ठाकरसी को शुरू ही से हिन्दुस्तानियो की तालीमी और समाजी सुधार से दिलचस्पी रही है, और इस सिलसिले में मुल्क के मशहुर नेताओ से मिलती रही। गाधीजी, रबीन्द्रनाथ टैगोर, सुभाषचन्द्र बोस, वगैरेह कई ऐसे महान नेता हैं जिनसे उनका सम्पर्क रहा। गाधीजी की सिफारिशों से वह मुल्क की कई सस्था ओ से सबोधित हो गई थी। जब सन् १९५१ में एस् एन, डी. टी युनिव्हर्सिटी को हुकुमत की मजूरी मिली तो श्रीमती प्रमीला बहन को इस यूनिव्हर्सिटी का पहला वाईस चॉन्सलर मुकर्रर किया गया। औरतो की तालीम की तहरीक जो डॉ कर्वे ने चलाई थी, इस तहरीक को आगे बढाने में और बीज को सीचने और परवान चढाने का काम श्रीमती प्रमीला बहनने किया। यहा वृक्ष अब एक घना सायादार दरख्त है जिसकी छाँव और हिफाजत में हजारो लडकियाँ तालीम पारही हैं। एस एन डी टी उनही की महिनत, लगन और अनथक कोशिश का नतीजा है।

डॉ श्रीमती प्रमीला बहन जिस जमाने में पैदा हुई वह जमाना औरतो के ताल्लुक मे इल्मी रौशनी का नही बल्कि अधेरे का जमाना था। समाज में औरत और मर्द मे बहुत बडा फर्क किया जाता था। यही कारण है कि प्रमीला बहन तालीम के इस अलकार मे वचिन रही। मगर जब उनकी शादी बम्बई के मशहूर उद्योगपती (इडस्ट्रियलिस्ट) सर विठ्ठलदास ठाकरसी मे हुई तो उन्होंने खास इतिजाम करके उन्हें घरपर तालीम दिलाई और उन में यह एहसास पैदा किया कि औरतो की तालीम के जरिए समाज और ज़िदगी को बहुत ऊँचा उठाया जा सकता है। इस सदी के शुरूआत में जब मर्दों तक के लिए भी समुदरी सफर एक गुनाह समझा जाता था श्रीमती प्रमीला बहन ठाकरसी ने अपने पति के साथ दुनिया का सफर किया, जहाँ पर उन दोनोने जापानी औरतोकी युनिव्हर्सिटी से प्रभावित होकर हिन्दुस्तान में इस नमूने की यूनि-व्हर्सिटी का प्रोग्राम बनाया जिसमें उन्हे डॉ कर्वे से बहुत मदद मिली। इस तरह सच तो यह है

# फार्म ४

## [ नियम ८ देखिये ]

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | प्रकाशन स्थान | : | महात्मा गाधी मेमोरियल रिसर्च सेटर<br>एम्. जी. एम्. बिल्डिंग,<br>नेताजी सुभाष रोड, बम्बई–२. |
| २. | वकफ़ा | : | तिमाई |
| ३. | प्रिंटर का नाम | : | डॉ० अब्दुस्सत्तार दलवी |
| | कौमियत | : | भारतीय |
| | पता | : | महात्मा गांधी मेमोरियल रिसर्च सेटर<br>एम्. जी. एम्. बिल्डिंग,<br>नेताजी सुभाष रोड, बम्बई–२. |
| ४. | पब्लिशर का नाम | : | डॉ० अब्दुस्सत्तार दलवी |
| | कौमियत | : | भारतीय |
| | पता | : | महात्मा गाधी मेमोरियल रिसर्च सेटर<br>एम् जी. एम् बिल्डिंग,<br>नेताजी सुभाष रोड, बम्बई–२. |
| ५. | एडिटर का नाम | : | डॉ० अब्दुस्सत्तार दलवी |
| | कौमियत | : | भारतीय |
| | पता | : | महात्मा गाधी मेमोरियल रिसर्च सेटर<br>एम् जी. एम् बिल्डिंग,<br>नेताजी सुभाष रोड, बम्बई–२ |
| ६. | उन व्यक्तियो के नाम व पते जो इस पत्रिका के हकदार हो या जो समस्त पूजी के एक प्रतिशत से अधिक के साझेदार या हिस्सेदार हो। | | मेनिंजिग कमीटी,<br>हिन्दुस्तानी प्रचार सभा,<br>एम् जी. एम्. बिल्डिंग,<br>नेताजी सुभाष रोड,<br>बम्बई–२. |

मैं डॉ० अब्दुस्सत्तार दलवी यह एलान करता हूँ कि मेरी अधिकतम जानकारी और विश्वास के अनुसार ऊपर दिये गये विवरण सही है।

तारीख : २०–१०–७७

प्रकाशक

# हिन्दुस्तानी ज़बान

साल १०　　जनवरी–अप्रैल १९७८　　नम्बर १–२

रजिस्ट्रेशन न आर एन १८८१८/६९

# महात्मा गांधी मेमोरियल रिसर्च सेन्टर, बंबई-२

मकसद

१ राष्ट्र-भाषा (कौमी ज़बान) हिन्दुस्तानी का प्रचार करना जो सारे हिन्दुस्तान की समाजी, राजनैतिक कारोबारी और ऐसी दूसरी जरुरतो के लिए देश भर में काम आ सके और अलग अलग ज़बानो बोलने वाले सूबो में मेल जोल और बात-चीत की भाषा (ज़बान) बन सके।

२. हिन्दुस्तानी को देवनागरी और उर्दू दोनो लिखावटो में आम करना।

३ पुरानी हिन्दी, उर्दू, ब्रज, अवधी, गुजरी, दक्खिनी वगैरा ज़बानो पर रिसर्च करना और हिन्दुस्तानी की समाजी और कल्चरल ज़िन्दगी को फैलाने में मदद देना।

४ हिन्दुस्तानी (हिन्दी और उर्दू) की कलमी (हस्तलिखित) और पुरानी छपी हुई किताबो को फैलाने में मदद देना।

५ हिन्दुस्तानी की बुनियादी छोटी बडी डिक्शनरियाँ, ग्रामर, रिफरेन्स (हवाला) की किताबें तैयार करना और हिन्दुस्तानी में आसान किताबें छापना।

सालाना रुपये १२ ०० किंमत ६ रुपये ०० विदेश के लिए रु. ५०

एडीटर, प्रिन्टर, पब्लिशर डॉ अब्दुससत्तार दलवी ने आंतर भारती मुद्रणालय, ४२ ग द आंबेकर मार्ग, वडाला, बम्बई-३१ से छपवाकर महात्मा गाधी मेमोरियल रिसर्च सेन्टर, एम जी. एम बिल्डिंग, नेताजी सुभाष रोड, बम्बई-२ से प्रकाशित किया। मालिक : हिन्दुस्तानी प्रचार-सभा, एम जी. एम बिल्डिंग, नेताजी सुभाष रोड, बम्बई-२.

رجسٹریشن نمبر : آر، این ۱۸۸۱۸/٦٩

# مہاتما گاندھی میموریل ریسرچ سنٹر بمبئی ۲

مقصد :

۱ — قومی زبان [ راشٹر بھاشا ] ہندوستانی کا پرچار کرنا جو سارے ہندوستان کی سماجی، سیاسی [ راجنیتک ]، کاروباری اور ایسی دوسری ضرورتوں کے لئے دیس بھر میں کام آسکے اور الگ الگ زبانیں بولنے والے صوبوں میں میل جول اور بات چیت کی زبان بن سکے۔

۲ — ہندوستانی کو دیوناگری اور اُردو دونوں لکھاوٹوں میں عام کرنا۔

۳ — پرانی ہندی، اُردو، برج، اودھی، گجری، دکنی وغیرہ زبانوں پر ریسرچ کرنا اور ہندوستان کی سماجی اور کلچرل زندگی کو پھیلانے میں مدد دینا۔

۴ — ہندوستانی [ ہندی اور اُردو ] کی قلمی [ ہست لکھت ] اور پرانی چھپی ہوئی کتابوں کو ایڈٹ کرکے چھاپنا۔

۵ — ہندوستانی کی بنیادی چھوٹی بڑی ڈکشنریاں، گرامر، ریفرنس [ حوالے ] کی کتابیں تیار کرنا اور ہندوستانی میں آسان کتابیں چھاپنا۔

---

سالانہ : ۱۲ روپیہ * قیمت : ٦ روپیہ * بدیس کیلئے : ۵۰ روپیہ

ایڈیٹر، پرنٹر پبلشر : ڈاکٹر عبدالستار دلوی نے انتر بھارتی مدرنالیہ، وڈالا [ بمبئی ] سے چھپوا کر مہاتما گاندھی میموریل ریسرچ سنٹر ایم۔جی۔ایم۔بلڈنگ، نیتاجی سبھاش روڈ، بمبئی ۲ سے شایع کیا۔

مالک : اڈوائزری کمیٹی، ہندوستانی پرچار سبھا، ایم۔جی۔ایم۔بلڈنگ، نیتاجی سبھاش روڈ، بمبئی ۲۔




# ہندوستانی زبان

سال ۱۰ جولائی - اکتوبر سنہ ۱۹۷۸ع نمبر ۳-۴

# اپنی بات

پچھلے دو سالوں سے راشٹر بھاشا کا مسئلہ پھر سے زندہ ہوگیا ہے اور اُتر اور دکھن میں راشٹر بھاشا کے تعلق سے بحثیں ہو رہی ہیں۔ اُتری ہندوستان اور خاص طور سے ہندوستانی کی ریاستیں ہندی کے حق میں ہیں، مگر دکھنی ہندوستان غیر ہندی علاقوں پر ہندی کا دباو پسند نہیں کرتا۔ دکنی ہندوستان کے ہندی مخالف گروپ کے ساتھ بنگال سے بھی ہندی کی مخالفت میں آوازیں بلند ہوتی رہتی ہیں۔ اسی کے ساتھ یہ بھی ایک حقیقت ہے کہ سرکاری کام کاج میں ہندی کو کیندریے سرکار کی طرف سے بڑھاوا مل رہا ہے۔

ہندوستان کے لیے ایک راشٹر بھاشا کی ضرورت ہے یا نہیں، ایک بحث طلب مسئلہ ہے۔ مگر اس بات پر سبھی سہمت ہیں کہ کڑی بھاشا یا سمپرک کی زبان کی حیثیت سے ہندوستان کے لیے ایسی بھاشا کی یقیناً ضرورت ہے، جو اُتر اور دکھن اور پورب اور پچھم میں بھاشائی ایکتا قائم رکھ سکے۔ یہ کام بڑی حد تک ہندی کے ذمے کیا جاتا ہے، مگر سچ تو یہ ہے کہ یوپی اور بہار میں بولی جانے والی ساھتیک ہندی، جو ہم ریڈیو اور ٹیلی ویژن پر سنتے ہیں، ہمارا ساتھ نہیں دیتی۔ یہ زبان سنسکرت کے کٹھن شبدوں سے اس قدر بوجھل ہوتی ہے کہ بات سمجھنے تک ہم حال (ورت مان کال) سے ماضی (بھوت کال) میں چلے جاتے ہیں اور جو بات ہمیں بتانے کی کوشش کی جا رہی ہوتی ہے، یا جو سندیسا یا پیغام ہم تک پہنچانے کی کوشش کی جاتی ہے، وہ ہمارے سروں سے گزر جاتا ہے۔ اس سندربھ میں اگر دیکھا جائے تو سارے ہندوستان کے لیے کڑی بھاشا کی ضرورت کو تسلیم کرتے ہوئے اس بات کو قبول کرنا ضروری ہے کہ حقیقت میں ہندوستان کے لیے کڑی بھاشا ہندی نہیں، بلکہ گاندھی جی کی بتائی ہوئی سرل اور سادہ ہندوستانی زبان ہے، جو شمال اور جنوب میں اپنے اپنے علاقائی رنگوں کے ساتھ ہندو اور مسلمان اور سکھ اور عیسائی بولتے ہیں۔ ہمارے ودھان میں راشٹر بھاشا کی حیثیت سے جس زبان کا اُلیکھ کیا گیا ہے، وہ بھی گاندھی جی کی ہندوستانی ہی ہے، جو ہم سب کی میراث ہے اور ہندوستان کی ملی

جلی تہذیب اور سبھیتا کی انمول نشانی بھی ۔ اس میں ہندی زبان کا رس اور اُردو زبان کی شیرینی دونوں ملے ہوئے ہیں اور ہمارے دیہاتوں، قصبوں، کھیتوں اور کھلیانوں کا رنگ اور رس بھی ہیں ۔ اس زبان کے بہترین نمونے ہماری ہندوستانی فلموں میں ملتے ہیں ۔ ضرورت اس بات کی ہے کہ ہماری حکومت، جو واستو میں جنتا کی حکومت ہے بھاشائی مسئلے پر گاندھیائی ہندوستانی کو سامنے رکھ کر ہندی کی بجائے ہندوستانی کو پروان چڑھائے، جو سب کی بولی ہے ۔ کسی بھی بھاشا کو اگر راشٹر بھاشا بنانا ہے تو اسے سیاسی یا راج نیتک نقطۂ نظر سے غیر جانب‌دار (Politically Neutral) ہونا چاہئیے ۔ ہندوستان کی انیک بھاشاؤں کی طرح ہندی بھی ایک علاقائی زبان ہے اور اسے راج نیتک درشٹی سے غیر جانب‌دار نہیں کہا جا سکتا ۔ ہندوستانی اس سلسلے میں ہندوستانی عوام کا سہارا ہے اور یہ ہمارے ودھان میں اُلیکھت راشٹر بھاشا کے بھی عین مطابق ہے ۔



لیوٹالسٹائے روس کے مشہور فلسفی اور لیکھک تھے، وہ کسی ہندوستانی زبان سے واقف نہ تھے، نہ ہی اُنھوں نے کبھی ہندوستان کا سفر کیا ۔ ان کی کہانیاں اور ناول اپنی ادبی اور وچارک درشٹی سے نہ صرف روس میں، بلکہ دنیا بھر کے ساہتیک حلقوں میں پسند کیے گئے ان کے ہندوستان کی مختلف زبانوں میں ترجمے کیے گئے اور ایک انمول ادبی خزانے کی حیثیت سے وہ زبانوں کے کسی فرق کے بنا ساری دنیا کی میراث ہیں ۔ ٹالسٹائے کے وچاروں نے ہر ملک کے ساہتیہ پر اپنے اثرات چھوڑے ۔ اس نے لوگوں کے سوچنے سمجھنے کے طریقوں میں تبدیلی پیدا کی ۔

گاندھی جی بھی ہمارے بہت بڑے چنتک اور لیکھک تھے، وہ روسی زبان سے واقف نہیں تھے ۔ اُنھوں نے بھی کبھی روس کا سفر نہیں کیا تھا جگہ اور زمانہ دونوں لحاظ سے ٹالسٹائے اور گاندھی جی میں بہت بڑا فاصلہ تھا ۔ ٹالسٹائے روس میں ۱۸۲۸ء میں پیدا ہوئے اور ۱۹۱۰ء میں اُن کا اِنتقال ہوا ۔ گاندھی جی ۱۸۶۹ء میں پیدا ہوئے اور ۱۹۴۸ء میں دیہانت ہوا ۔ لیکن جگہ اور زمانے میں اتنا فرق ہونے کے باوجود دونوں ایک دوسرے سے قریب، بہت قریب تھے ۔ اپنی زندگی میں جن آدرشوں کو ٹالسٹائے نے اپنایا، وہی مقصد گاندھی جی کو بھی عزیز تھے ۔

گاندھی جی اور ٹالسٹائے دونوں بڑے لیکھک تھے ۔ ٹالسٹائے نے ناول اور کہانیاں لکھیں۔ گاندھی جی نے اپنی زندگی کی کہانی بہت ہی خوبصورت انداز میں ساہتیک روپ سے پیش کی، جو نہ صرف ہندوستانی ادب میں، بلکہ جگ ساہتیہ میں بلند مرتبہ رکھتی ہے ۔ ٹالسٹائے اور گاندھی جی میں جو سمانتا ہے، وہ گاندھیائی اداروں کے لیے بہت اہمیت رکھتی ہے ۔ ساہتیک اور سماجی دونوں حیثیتوں سے ان پر غور کرنے سے دلچسپ نتیجے نکلتے ہیں ۔ ہمیں خوشی ہے کہ ملک کے انیک ساہتیہ کاروں کی طرح ہندوستان میں ٹالسٹائے کی یاد بھی منائی گئی ۔ خدا کرے اس مقدس رشتے سے ہماری آیندہ نسلیں بھی پربھاوت ہوں اور ہم ایک دوسرے سے زیادہ سے زیادہ قریب آکر حق، انصاف اور عالمی بھائی چارے کے لیے قدم سے قدم ملا کر چلیں ۔



# جدید اُردو ناول میں اظہار و اسلوب کے تجربے

قمر رئیس

ناول کا فن، اپنے تجربات اور تنوع کے باوجود اساسی طور پر زندگی کی تخلیقی تشکیل نو کا فن ہے — وہ زندگی کس عہد، کس علاقے، کس طبقہ یا گروہ سے تعلق رکھتی ہو، اس کا انتخاب ناول نگار کرتا ہے — زندگی اور اس سے وابستہ حقائق اس کے لئے خاص مواد ہوتے ہیں — اپنے تخیل کی مدد سے جب وہ اس مواد کو قصہ کے پیکر میں ڈھالتا ہے تو رد و قبول کے عمل میں اگر ایک طرف اُس مواد کے بارے میں اس کا مخصوص اور منفرد نقطہ نگاہ کار فرما ہوتا ہے تو دوسری طرف اظہار و بیان کے عمل میں وہ الفاظ کے انتخاب یا لسانی تشکیل کے خاص مرحلوں سے گزرتا ہے — مواد، نقطہ نگاہ، اور اظہار و اسلوب میں مطابقت ہی ناول کو ایک منفرد ٹکنک اور ہیئتی قالب بخشتی ہے جس سے وہ نہ صرف عام ناولوں بلکہ مصنف کی دوسری تخلیقات میں بھی الگ پہچانا جاتا ہے - ناول کے خام مواد اور اس کے بارے میں مصنف کے ذہنی اورُ جذباتی رویے سے قطع نظر مصنف کے اپنے تجربات بھی ناول میں دبے پاؤں داخل ہوجاتے ہیں — اس طرح واقعات، مناظر، اشخاص اور ان کے بے شمار ذہنی اور جذباتی نقوش کے اعتبار سے اگر ناول ایک اچھوتے تخلیقی پیکر کا حامل ہوتا ہے تو زبان و بیان یا اسلوب کے اعتبار سے بھی اس کی ساخت اور شناخت کے عناصر جدا ہوتے ہیں — یہاں مصنف کی شخصیت موضوع اور مواد سے اس کے مخصوص پنہاں اور عیاں رشتوں میں اپنے آپ کو ظاہر کرتی ہے اس عمل میں زبان کا استعمال اہم رول ادا کرتا ہے، یہی وہ وصف ہے جو اس کے ناول کو اسلوب و اظہار کے اعتبار سے ایک امتیازی اور ادبی آب و رنگ دیتا ہے — اس حقیقت کے پیش نظر یہ کہنا غلط نہ ہوگا کہ خالص لسانیاتی یا اسلوبیاتی نقطۂ نگاہ سے ناول کی زبان و اسلوب کا مطالعہ اس کی فنی ساخت اور ادبی قدر و قیمت کی تفہیم اور تعین میں معاون نہیں ہوسکتا — ہاں زبان یا الفاظ کی مصنوعی کیفیتوں اور تلازموں اور اس سے بھی زیادہ تخلیقی زبان کے تخئیلی پہلوؤں کا مطالعہ ناول کی اندرونی ہیئت اور معنویت کو سمجھنے میں رہنمائی کرسکتا ہے — اس لئے کہ ناول میں زبان کا استعمال بہر صورت مواد اور اس کے بارے میں ناول نگار کے ذہنی اور تخئیلی رویے کا تابع ہوتا ہے زبان زندگی کی حقیقتوں کو موثر ڈھنگ سے پیش کرنے کا ایک لوچ دار ذریعہ ہے — مقصد نہیں — ہمارے جن ادیبوں (مثلاً: نیاز

فتحپوری) نے ناول میں زبان یا طرز ادا کو اہمیت دی ہے ان کی تخلیقات بقول ڈاکٹر احسن فاروقی ہوسکتا ہے انشا پردازی کا اعلیٰ نمونہ ہوں لیکن ناول کی حیثیت سے وہ کسی خاص مرتبہ کی حامل نہیں[1] ۔

اُردو ناول میں اسلوب و اِظہار کے نئے تجربوں کا آغاز پریم چند کے بعد چوتھی دھائی کے آخر سے ہوتا ہے ۔ جب احساس و فکر کا نیا پن اور فن کا نیا شعور لیکر کچھ نوجوان اس میدان میں آئے ۔ افسانے میں 'انگارے' اور 'شعلے' سے اس کا آغاز ہو چکا تھا ۔ ناول میں سجاد ظہیر، عزیز احمد، کرشن چندر اور عصمت چغتائی نے ایک نئی عصری بصیرت کو سمونے کی طرح ڈالی ۔ وہ نہ صرف یہ کہ زندگی کو فرسودہ اور عام بندھے ٹکے سانچوں میں دیکھنے سے گریزاں تھے بلکہ فطری تحریک پر انکی نگاہ ایسی حقیقتوں اور انسانی وجود کے ایسے گوشوں تک پہنچ رہی تھی جہاں پریم چند، قاضی عبدالغفار یا مجنوں گورکھپوری کی رسائی نہیں تھی ۔ حقیقت یہ ہے کہ ان کے تجربہ اور مشاہدہ کی دنیا اور ان کی آگہی کے سرچشمے اپنے بزرگ پیش روؤں سے مختلف تھے ۔ اس لئے اس کے اظہار کے لئے انہیں ایک نئے اسلوب نئے محاورہ کی تلاش تھی ۔ اس جستجو میں یورپی ناول کے تجربات اور اسالیب نے بھی ان کی رہبری کی لیکن یہ اثر پذیری ایسی ہرگز نہیں تھی کہ اُردو ناول کی روایت سے انکا رشتہ یکسر منقطع ہو جائے اپنے موضوع اور مواد کی مناسبت سے انہوں نے جس طرز اظہار کو اپنایا وہ بلیغ تر ہونے کے ساتھ ساتھ ناول میں تخلیقی زبان کے تقاضوں کو پورا کرنے کے امکانات بھی رکھتا تھا ۔ الفاظ وہی تھے پرانے ۔ جب ان کو نئے ذہنی تناظر اور نئے سماجی سیاق وسباق میں استعمال کیا گیا تو وہ نئے معنوی تلازمات کی ترسیل کا ذریعہ بن گئے ۔ 'لندن کی ایک رات' میں راؤ اپنے اُداس دوست اعظم کے ساتھ ایک 'پب' میں شراب پیتے ہوئے اس لاحاصل اذیت کے بارے میں سوچتا ہے جو اعظم عشق کا زخم کھا کر سہہ رہا ہے ۔ اور پھر اچانک جیسے ایک پل کے لئے ۔

«راؤ کی آنکھوں کے سامنے یک بارگی ہندوستانیوں کی ایک بھیڑ نظر آئی...... سارا مجمع ہل رہا ہے ۔ سمندر کی سی لہریں ۔ آگے بڑھنے کی کوشش ۔ مگر راستہ رکا ہوا ہے ۔ گورے بندوقیں لئے ہوئے سامنے کھڑے ہیں ۔ مشین گنیں بھی ہیں ۔ سنگینیں دھوپ میں چمک رہی ہیں ۔ سپاہیوں کے پیچھے گھوڑے پر سوار انگریزی افسر ۔ تیز دھوپ ۔ گرمی ۔ چہروں پر پسینے کے قطرے نمایاں ہیں ۔ ہوا بند ۔ راؤ اس مجمع کے بیچ میں کھڑا ہوا ہے ۔ آخر ہم آگے کیوں نہیں بڑھتے؟ یہاں تک پہنچ کر رک جانے سے کیا فائدہ ۔ اتنی دور تک آئے اور اب رکے

1 ادبی تخلیق اور ناول ص ۸۸ احسن فاروقی ۔ مضمون «ناول کی زبان» ۔

फ़ीरोज़ शाह बहमनी के लिए आप का स्वागत किया। सुलतान के अनुरोध को मानकर राजधानी में आप पधारे।

गुलबर्गा मे बन्देनवाज़ को राजनीतिक कार्यों में भी भाग लेना पडा। सुलतान फ़ीरोज़ शाह के अनुज अहमद ख़ाँ ख़ानाँ बन्देनवाज़ की शिक्षा-दीक्षा पाकर बाद में 'अहमद शाह वली की उपाधि से प्रसिद्ध हुए। इनका शासन काल दक्खिन के इतिहास में महत्वपूर्ण है।

**ग्रन्थ रचना**

ख़्वाजा बन्देनवाज़ लब्ध प्रतिष्ठ सूफ़ी साधक, विचारक, लेखक एव आचार्य थे। उनको 'सुलतान-उल-कलम' की उपाधि प्राप्त हुई। स्वर्गीय अता हुसैन साहब ने लिखा है[1] कि चिश्तिया-सम्प्रदाय के बुज़ुर्गों में ख़्वाजा हसन बसरी से लेकर ख़्वाजा नसीरुद्दीन महमूद चिराग देहली तक किसी ने ग्रन्थ रचना नही की। . इस सिलसिले में मख़दूम सय्यद मुहम्मद हुसैनी गेसूदराज़ ही पहले बुज़ुर्ग है जिन्होने दक्खिन में बडी-बडी पुस्तके और छोटे-छोटे रिसाले आदि बहुत सी रचनाएँ प्रदान की।

इतिहासकारों ने यह बताया है कि जब बन्देनवाज़ अध्यात्म ज्ञान के अध्यापक बनकर काम करने लगे तब अपने शिष्यो के लिए ग्रन्थ रचना भी करते रहे। उनकी अपूर्व विद्वत्ता और प्रतिभा का परिचय उनके ग्रन्थो से प्राप्त होता है।

बताया जाता है कि बन्देनवाज़ ने लगभग एक सौ वर्ष की आयु पायी और जन-साधारण यह विश्वास भी करते आए है कि उन्होने एक सौ ग्रन्थ भी रचे। किंतु 'सैरे मुहम्मदी' और 'तारीख़े हबीबी' जैसे प्रामाणिक ग्रन्थों में इसका प्रमाण मिलता नही। 'सैरे मुहम्मदी' में बन्देनवाज़ की ग्रन्थ सख्या ३६ बताई गई है। दिल्ली मे या गुलबर्गा पहुँचने के पूर्व की यात्रा के दौरान लिखे गए ग्रन्थों की सख्या १७ बताई गई है। गुलबर्गा मे रहते समय आपने २६ ग्रन्थों की रचना की। इस प्रकार कुल ४३ ग्रन्थो की रचना का उल्लेख 'तारीख़े हबीबी' में पाया जाता है। यह ध्यान देने योग्य है कि उपर्युक्त ग्रन्थकारों ने बन्देनवाज़ की दक्खिनी हिन्दी में लिखित किसी एक रचना का ज़िक्र भी नहीं किया। बन्देनवाज़ के अरबी-फ़ारसी ग्रन्थों में सब प्राप्त नही हुए हैं। जो ग्रन्थ प्राप्त हुए है, वे प्रकाशित हो चुके है।

अध्ययन की सुविधा की दृष्टि से हम बन्देनवाज़ के ग्रन्थों को दो वर्गों में विभाजित कर सकते हैं—एक तसव्वुफ़ सम्बन्धी, दूसरे धर्म के बातों पर लिखित ग्रन्थ। इनमें रिसाला कुशैरिया, आदाबुल मुरीदीन, अवारिफ़ुल मआरिफ़, तम्हीदात, फ़ुसूसुल हिकम, आदि पहली कोटि में आते है। और इन ग्रन्थो की भाषा अरबी है, इसलिए इन्ही ग्रन्थों की व्याख्या विद्यार्थियों के लिए फ़ारसी में भी आप ने प्रस्तुत की। इस प्रकार बहुत सी व्याख्याये तैयार हुई।

---

१ 'मुक़द्दमा ख़ातमा' (पृ १६) अता हुसैन।

# ख़्वाजा बन्देनवाज़ गेसूदराज़

– डॉ. वी. पी. मुहम्मद कुंञ मेत्तर

**जीवन चरित्र :**

बन्देनवाज के पिता का नाम सय्यद यूसुफ हुसैनी था। सय्यद राजा की उपाधि से आप दिल्ली में जाने जाते थे। आप भी सूफी थे। चिश्तिया सम्प्रदाय से आप का सम्बन्ध था। सय्यद राजा की मृत्यु अलौरा के गुहा-मन्दिरो के निकट हुई। यही उनकी कब्र है।

'सैरे मुहम्मदी' और 'तर्ज्जुमा तारीखे हबीबी' मे बन्देनवाज के जन्म तथा जीवनवृत्त पर विस्तार से प्रकाश डाला गया हैं। मौलाना अब्दुल अजीज ने 'तारीखे हबीबी' में उनकी जन्म-तिथि सन् ७२३ हि दी है।[1] 'सैरे मुहम्मदी' से विदित होता है कि मौलाना सामी ने काफी खोज के बाद जन्म तिथि रजब १ हि. ७२१ लिखी है।[2]

सुलतान मुहम्मदबिन तुगलक की आज्ञा मानकर उत्तर भारत के बहुत से सूफी दौलताबाद आए थे। उनमें बन्देनवाज के पिता सय्यद राजा भी थे। उस समय बन्देनवाज की उम्र केवल चार वर्ष की थी। चार महीने की लम्बी यात्रा के बाद दक्खिन के दौलताबाद में आए थे।[3]

इस समय दौलताबाद में शैख बाबू नामक सूफी का बहुत बडा प्रभाव था। सय्यद राजा ने भी अपने दोनो बच्चों को उनके सामने उपस्थित किया और आशीर्वाद पाया। शैख बाबू ने उस समय यह भविष्य वाणी की थी कि बन्देनवाज सूफी साधक और बहुत बडा आचार्य बन जायगा।[4] बताया जाता है कि बन्देनवाज में बचपन में ही ईश्वरीय ज्ञान की ओर झुकाव था। काल को प्रथा के अनुसार घर पर शिक्षा हुई। यह बताया जा चुका है कि सूफी-जीवन उन्हें विरासत में प्राप्त हुआ था। यह समय ऐसा था कि शैख मुईनुद्दीन चिश्ती का निधन हो चुका था और चिराग देहली उनके खलीफा हो चुके थे। जब बन्देनवाज की उम्र पन्द्रह वर्ष की थी तब दिल्ली लौट गए। लगभग आधी शताब्दी तक दिल्ली में आपने सूफी जीवन की रोशनी फैलाई। तैमूर के आक्रमण का सकेत पाकर ८१० हि. में आप अपने अनुयायियो के साथ दक्खिन में फिर आए। जब आप दौलताबाद पहुँचे तब दौलताबाद के हाकिम अर्बाजुद्दौला ने सुलतान

---

१ तारीखे हबीबी (पृ ७) अब्दुल अजीज।

२ सैरे मुहम्मदी (पृ ६) मौलाना सामानी।

३ वही (पृ ८)।

४ तर्ज्जुमा तारीखे हबीबी (पृ ९)

यो तो रूठ जाती हूँ, लाज आती है,
फिर भी हर छेड़ उन की बहुत भाती है,
रतनारी आँखो से वो जब देखते हैं,
आई! मुझे झुरझुरी सी आती है।



बरखा रस घोलती है, अब क्या होगा,
पुरवय्या डोलती है, अब क्या होगा,
साजन बिन यो ही जल रही थी बिरहन,
कोयलिया बोलती है, अब क्या होगा।



रूपा में तुली तुली से ये चाँदनी रात,
खेतों मे खुली खुली सी ये चाँदनी रात,
बादल से जैसे धुल के निकला है चाँद,
उजली सी, धुली धुली सी ये चाँदनी रात।



ऊपर तारो का है सुहाना भावचाव,
मन भावन चाँदनी का नीचे फैलाव,
ये रात, ये चाँद, ये नीला आकाश,
सागर में डोलती है सोने की नाव।



दिखलाती हुई रूप चमाचम आई,
पन घट से भर के जल झमाझम आई,
पायल की झनक से जी हुआ डांवाडोल,
गजगामिनी अलबेली छमाछम आई।



फूलों की लचकी डाल अंचल की लटक,
कपड़ों में कुँआरपन की सुथरी सी महक,
काले बालों में काली नागन का बल,
गोरे मुखड़े पे जैसे चन्दा की चमक।



वो आए हैं घर में मिरे, थोड़ी सी पिये,
तारे तय्यार हैं बधाई के लिये,
यों जगमग जगमग हो रहा है अम्बर,
इक साथ जले जैसे कई लाख दिये।



मिट्टी महकी, गरजा रे धरती धमकी,
कोयल कूकी तड़प के बिजली चमकी,
मेंघे आए नगाड़े बरखा के बजे,
अय री आली, बातें कर प्रीतम की।



समझाया था लगा न ये प्रीत का रोग,
बिरहन अब भोग, फूटे कर्मों का भोग,
तेरा तो दुख है मेरी आली ऐसा,
गीतों में जो सुनाया राधा का वियोग।



क्या बात बताऊँ आज की तुझको सखी,
मन्दिर में सवेरे जो मैं दर्शन को गई,
देखा तो ठाकुर की मूरत की जगह,
मुसकाता था खड़ा मेरा परदेसी।

# कुछ हिंदी रुबाइयाँ

– डॉ. सफदर आह –

सिनफे रुबाई का पुराना नाम तराना था जो बेशतर गाई जाती थी। इसी खुसूसियत की बिना पर ये रुबाइयाँ उस ज़बान में कही गई हैं जिस में उर्दू शायर गीत लिखते हैं। गीत की ज़बान हर जगह उर्दू टकसाल की पाबन्द नहीं होती। दूसरे, हिन्दी एक फारसी लफ्ज है जिसके मानी हैं इण्डियन। अब तक लफ्ज हिन्दी इनही मानो में उर्दू में इस्तेमाल किया जाता है। आज भी उर्दूवाले देसी अलफाज़ को अलफाज़-ए-हिन्दिया या हिन्दविया और दूसरी ज़बानो के तद्भव देसी लफ़्ज़ो को अलफाज़-ए-मुहन्नद कहते हैं।

मैंने इन हिन्दी रुबाइयो की ज़बान पर एक और पाबन्दी लगाई है कि उनमें अरबी–फारसी का कोई लफ्ज़ नही आने दिया है। खालिस देसी ज़बान की यह शकल अपनी मिसाल आप है।

### हिन्दी रुबाइयाँ

इस देस की ये सबसे प्यारी बोली,
ये लखनऊ दिल्ली की सवारी बोली,
हीरे मोती से बढ़ के हैं इसके बोल,
दाता, फूले फले हमारी बोली।



हिलती हुई, गालो पे ये बालो की लट,
दोनो आँखें हैं जैसे रस के पनघट,
उसने जो हाथ उठा के अंगड़ाई ली,
टूटी अंगियाँ की गाठें चट-चट, चट-चट।



लहरा के वो चूड़ियाँ जो हाथो में हिलें,
मधमस्त छनक में सारे सुर रच के मिलें,
उन गोरी हथेलियो पे मेहन्दी का रंग,
जैसे दो लाल फूल मधबन में खिलें।

इसी तरह हकीम शम्सुल्लाह क़ादिरी ने भी कुछ और वाक्य नक़्ल किये हैं।[1] जो निम्न लिखित हैं —

(३१) "इस से होर क्या खूब है, इस दुनिया में कि दिल खुदा सो मशगूल होवें।"

(३२) "आरिफ़ उसे कहवे, जो खुदा सों भरिया होवे।"

(३३) आप का एक कथन है "अगर किसी को थोडी भी सफ़ा होवे, जो हराम लुकमा खावे या हराम फ़ेल करे। तबीज (उसी वक़्त), दूजे (दूसरी) बार भी पावे, तीजे (तीसरी) बार भी पावे।"

शाह वजीह-उद्दीन के इन्ही वाक्यो को डॉ. जमील जालिबी अपनी किताब "तारीख अदब उर्दू" में नक्ल करने के बाद लिखते हैं .—

"इन मलफूज़ात ओर फ़िक़रो का अगर नवी सदी के मलफूज़ात और फ़िक़रो से मुक़ाबिला किया जाए तो महसूस होता है कि दसवीं सदी हिजरी में जबान निस्बतन ज़्यादा साफ़ हो गई है। दूसरी जबानो के असरात यातो उर्दू जबान का हिस्सा बन गए है या फिर उर्दू जबान के नए मेयारी केंडे से खारिज हो गए हैं। क़ुत्ब आलम और शाह आलम के मलफूज़ात में जो उखडा-उखडापन है, वह शाह वजीहुद्दीन के मलफ़ूज़ात में नही मिलता। यहाँ मुक़ाबिलतन शायस्तगी, नर्मी और घुलावट का अहसास होता है। यह भी महसूस होता है कि इस अर्से में जबान घुल-मझकर इतनी ज़रूर निखर गई है कि अब उसे ज़्यादा मुअस्सर तरीके से इस्तैमाल में लाया जा सके। एक खास और काबिले-तवज्जोह बात यह है कि दकनी उर्दू के असरात भी शाह साहिब की जबान पर जमे हुए नज़र आते हैं मसलन, 'अपनच हैं' (हम ही हैं) मे 'च' ब-मानी ही दकनी उर्दू से मराठी में आई और गुजरात में भी जुज़वे–जबान बन गई। इसी तरह 'वलिया क्या सिफ्तां होतियां हैं' में पंजाबी असरात जो दकनी उर्दू में कदम–क़दम पर नज़र आते हैं, गुजराती उर्दू को भी मुतास्सिर करते हैं। दसवी सदी हिजरी इस ऐतिबार से खास अहमियत की हामिल है कि इस में मुख़्तलिफ़ जबानें, मुख्तलिफ लहजे, मुख़्तलिफ़ उसूलो-क़वाइद एक जान होकर अपनी एक अलग शक्ल बना लेते है। शाह वजीहुद्दीन अलवी की जबान, शुमाल, दकन और गुजरात की जबान को अपने दामन में उसी सतह पर समेट लेती है, और यह उन के मलफूज़ात की तारीखी अहमियत है।"[2]

(मूल उर्दू से)
अनुवादक,
इलियास साबिर बारेहवी

---

१ तारीख जबाने-उर्दू यानी उर्दू-ए-कदीम, नवलकिशोर प्रेस, १९२५ ई०
२ तारीख अदब उर्दू, जिल्द १, पृष्ठ १०१

(२१) कहते थे "तबक़ा असीत आता।" इस में खलल पड़ जाता है यानी जब आतरिक दशा मे फैलाव आना है तो बाह्य संयम में कमी हो जाती है। शायद यह हाल (दशा) की बिना पर कहा न कि क़ाल (कथन) की बिना पर।

(२२) दावत (खाने का बुलावा) मजूर करने के बारे में सवाल किया और मैंने कहा कि इस से तबीअत में पृथकता उत्पन्न होती है, तो कहा, "फ़क़ीर पर फ़र्ज़ तो नहीं।"

(२३) हजरत शेख वजीह-उद्दीन का 'हाशिया-ए-शरह' मिला। मियाँ सिबग़तुल्लाह भड़ौची ने झपट कर ले लिया तो कहा कि "यों बलियो जीव।"

यह वाक्य और वाक्य-खड हम ने 'मलफ़ूज़ात', सम्पादित शेख मुहम्मद से प्रस्तुत किये। इस के अलावा आप के किसी अनुयायी ने "बहु्ल-हक़ाइक़"[1] के नाम से, आप के मलफ़ूज़ात किताब की सूरत में जमा किये हैं। इस में भी जगह-जगह हिन्दी और गुजरी मे शेख के प्रवचन लिखे हैं। शेख के अनुयायी उन से सवाल करते हैं और वह इस का जवाब देते हैं। सवाल तो फारसी में लिखे हैं, लेकिन जवाब खुद शेख ही के शब्दों में हिन्दी में लिखे गए हैं। यह किताब तो मेरी नजर से नहीं गुजरी। लेकिन मौलवी अब्दुल-हक ने अपनी किताब "उर्दू की इब्तिदाई नश्वो-नुमा में सूफ़िया-ए-कराम का काम" में इस के कुछ उद्धरण दिये हैं। यहाँ इन में से चंद नक्ल किये जाते हैं —

(२४) "जिस चीज में जौको-शौक पावे, उसे तर्क न देवे।"

(२५) "भोंडा होवे, सो ना करे।"

(२६) "काहे दुनिया-दार भी अपनच हैं।"

(२७) "अपनो कों क्या कश्फ होवे या न होवे, काम उस का है।"

(२८) "क्या हुआ जो मूको मुआ। मूको मुए ने क्या खुदा कों अंगडिया, खुदा को अपडे की इस्तैदाद होर।"

(२९) "मैं कहाँ या किधा रियाजत कीनी।"

(३०) "जैसी तजल्ली पकड़े, तैसा इरादा देवे। अगर अब्द की तजल्ली पकडे, अब्दियत इरादा देवे।"

---

१ बहु्ल-हक़ाइक़ की कोई प्रति मुझे अब तक प्राप्त नहीं हुई। इस की एक हस्तलिखित प्रति अफ़सर अमरोहवी सिद्दीक़ी के पास कराची में है।

(१२) कहते थे कि (दुनिया की चीज़ों का ख़याल) "**सब छोड़ बैठे, तो शिताब फ़ायदा होवे।**" एक दो चिल्ले, बल्कि उस से कम ही में उसका काम बन जाएगा।

(१३) कहते थे कि मुझे सिर्फ़ खाना-कपड़ा चाहिये। और चीज़ों की ज़रूरत नहीं। "**वह क्या होवे, जो अहमदाबाद के बाज़ार में**" (है)। यह बंधी हुई पेटी या कमर-बन्द बरकत (प्रचुरता) के लिए काफी है।

(१४) किसी ने कहा कि मियाँ शेख़ मुहम्मद बिन फज़लुल्लाह ने सबक़ (पाठ) पढ़ाना छोड़ दिया है। कहा कि "**अब तरक्की पकड़ेंगे, आगे बसं कहेंगे।**"

(१५) कहते थे कि हज़रत शेख मुहीं-उद्दीन इब्ने अरबी को फिरऔन (मिस्र का नरेश, जो बड़ा अत्याचारी था और जो हज़रत मूसा के शाप से मरा था) के मोमिन (ईमानवाला, मुसलमान) कहने पर लोगों ने गलत इज्तिहाद (धार्मिक फैसला) करनेवाला, उन्हें कहा है। कहा, इब्ने-अरबी इन्सान को शक्ल में फिरिश्ता (देवतात्मा) थे। उन के जैसे मुत्तक़ी (संयमी) का ज़मीन पर पैदा होना आश्चर्यजनक है (मैं इन के बारे में क्या कहूँ?) "**—शेख़ अरबी का तक़वा कहाँ, मेरा मकान कहाँ।**"

(१६) कहते थे कि हज़रत शाह आलम के ख़ुलफ़ा (प्रतिनिधि) ने कहा है कि अगर सेवा करोगे तो फ़ायदा मिलेगा। तो इसी पर कहने लगे कि "**मेरी नाहीं किसी खिदमत की जाती।**"

(१७) कहा कि मियाँ सालेह नोसारवी से पूछा गया कि आप लोग शराब अर्थात् शराबे-मारिफ़त (अध्यात्म की शराब) पीते हैं कहने लगे, कि हाँ। कहा, "**वलियों क्याँ सिफ़ताँ होतियाँ हैं।**"

(१८) एक शख़्स ने मुझ से एक हुन या दो हुन (एक बहुत पुराना सिक्का) कर्ज़ के तौर पर मांगा। शाह साहिब के बेटे मियाँ अब्दुल्लाह मुरव्वत के ख़याल से चाहते थे कि जल्द दे दें। इस पर आप ने कहा, "**तुम्हीं इहाँ रहते हो।**" अर्थात् अपने मुहल्लेवालों के साथ बे-मुरव्वती न करनी चाहिये।

(१९) मगत के आरम्भ में जब किसी की तरफ से बहुत ज़्यादा मान-सम्मान देखते तो कहते थे कि कोई मेरा सम्मान न करे और मैं भी सम्मान न करूँगा। एक सम्बन्धी शायद अता मुहम्मद ने मौत के वक्त हज़रत को बुलवाया, तो कहने लगे, "**हौं मरूँ तो भी कोई न आवो।**" विनम्रता हद से ज़्यादा थी और घमंड से बिलकुल ख़ाली थे।

(२०) मैंने अक़्ल (बुद्धि) की कमी की शिकायत की, तो कहा, "**मुंझ भी अबकी अक्ल है।**"

क्या सम्बन्ध ? जिस जगह से आए, खा लें और तौहीद (अद्वैतवाद) में डूबे रहें। अगर शक हो तो शरई (धार्मिक) बहाना करो और खा जाओ। फिर शकवाला-माल बनिये को उधार देकर ले लो। लोगो ने सवाल किया कि अगर चीज़ो को हम मज़ाहिर (प्रकटवस्तु) समझ लें तो कैसा है ? कहा "न! मन!! यों तो ज़ौक़ न होवे।"

(५) जिन चीज़ो के हराम (व्यभिचार, नाजाइज़) में मतभेद है, उस के बारे में सवाल किया, तो कहा कि आलिम (ज्ञानी) और मुत्तकी (सयमी) खुद इस पर अमल नही करते, मगर बादशाहो के लिये उन्होने फत्वा (धर्मोपदेश) दे दिया है। फिर कहा कि जो रिवायत (हज़रत मुहम्मद साहिब के मुख से सुनी हुई बात, हदीस) कि फिकह (धर्म-शास्त्र) की किताबो में मिलती है, उस पर क्यो न अमल करें। "जौंवाज़ होए, सो न करे।" अर्थात् जिसको हराम सब मानते है। फिर शायद कहा कि जिस चीज़ के बारे में सूफी (अध्यात्मवादी) की रुचि हो, उसे नही छोडना चाहिये।

(६) कहते थे कि जो शख्स कि वहदतुल-वजूद (ब्रह्मवाद) का इन्कार करे उसे खुदा के नाम का तसव्वुर और शग्ले-ताकचा (सूफियो के ध्यान–ज्ञान का एक तरीका) को अपनाना चाहिये, जब अमल करेगा "आपें झक मारकर कुबूल करेगा।"

(७) एक सम्बन्धी ने आप से इजाज़त चाही कि अगर हुक्म हो ता हमेशा हम रोज़ा (व्रत) रखा करें या कभी-कभी रोज़ा रखें। पहले आप ने इस के जवाब मे बचना चाहा, फिर कहने लगे कि मुगल सिपाहियो से सीखो कि घोडो को खूब खिलाते है और फिर दौड़ाते है और तुम्हें तीन चिल्ले (४० दिन का एक चिल्ला) की ताकत कम है। (इसके बाद) "तुम्हारी बला रियाज़त करे।"

(८) मैंने कहा कि अक्सर खयाल में आता है कि इस शरीर के पिंजरे को तोड दिया जाए। कहा कैसे तोडेगा, "खासा पिंजरा है।"

(९) मैंने नबी (ईशदूत) पर वली (महर्षि) की फज़ीलत (श्रेष्ठता) के बारे में सवाल किया, तो कहने लगे, (ऐसा सोचने वाले) "खरे नादान हैं, खरे नादान है।"

(१०) अंबिया (ईशदूत) को प्रशंसा और औलिया (महर्षि) पर उन की श्रेष्ठता के सम्बन्ध में कहा, (अंबिया वह हैं) "रात-दिन खुदा जिनों की मदद करे ।"

(११) मैंने कहा कि एक शख्स को कश्फ़ (आत्म-शक्ति द्वारा गुप्त बातो का ज्ञान) नही होता तो वह आमाल (कर्म) में क्या तदबीर अपनाए। कहा कि उसे इस्तिख़ारा-ए-मसनून (इस्लामी कृति द्वारा यह जानना कि अमुक काम शुभ है या अशुभ) करना चाहिये और फिर भी अगर कश्फ न हो तो "अपनों कों क्या फ़ायदा।" यानी कि हम को तो अपने काम में जुटा रहना चाहिये। कश्फ कराना उस का काम है, वह जाने।

में सूफिया-ए-कराम का काम' में, हकीम शम्सुल्लाह क़ादिरीने 'उर्दू-ए-क़दीम' में, हामिद हसन कादिरी ने 'दास्ताने-तारीखे-उर्दू' में, हाफ़िज़ मेहमूद शीरानी ने अपने मक़ालात में, डॉ. जमील जालिबी ने 'तारीख अदब उर्दू' में शाह वजीहुद्दीन के मलफ़ूज़ात (प्रवचन) "बहूल-हक़ाइक़", से इन वाक्यों को खास तौर से नक़्ल किया है और उर्दू ज़बान के बनाव और लालन-पालन के सिलसिले में उन के महत्व पर बातचीत की है। शाह वजीहुद्दीन के मलफ़ूज़ात (प्रवचन) का हस्तलिखित ग्रंथ[1] हमें दस्तयाब हुआ है, वह इस से बिलकुल मुख्तलिफ है। इस ग्रंथ में ऐसे उर्दू के वाक्यों की संख्या बहुत बढ जाती है जो नए और नादिर (अदभुत) हैं और भाषा विज्ञान के विद्वानों के लिये न सिर्फ सुबूत का काम देंगे, बल्कि उन के द्वारा एक नई दिशा भी सामने आएगी। देखिये.—

(१) कहते थे कि हमारे पास शरीअत (धार्मिक कानून) और हकीकत (सत्यता) का ऐतिबार है, तरीकत (आत्म-शुद्धि) का नहीं। तरीकत तो सिर्फ मदारिज (रुत्बा) के पूरे होने का साधन है। मैंने कहा कि हज़रत तो दुनिया-दारों के घर न जाने का अहद कर चुके हैं, तो क्या फकीर भी ऐसा ही करे। आप ने कहा.—

"दुनिया-दारां अपनच हैं।"

(२) हज़रतशाह साहिब मज्लिसे-दर्स (उपदेश गोष्ठी) से जुदा होकर हज़रत खिज़र (अलै०) से बातचीत कर रहे थे। उन के एक जाननेवाले ने पूछा कि क्या बातें हुईं। आपने बताया कि बाबा और क्या बात होगी सिवाय कलामे-बातिनी (आत्मिक-वाणी) के। लोगों ने अर्ज़ किया कि फायदा दिया गया या फायदा लिया गया? कहा कि "**हमें रसूल-पाक के लोग हूं।**" यानी जो रसूल (ईशदूत) से प्राप्त-लाभ हो, उसे किसी और से फायदा लेने की ज़रूरत नहीं है।

(३) कहते थे कि मैंने हाथ मज़बूत पकड के पूछा कि अब गुजरात की हालत ऐसी हो गई है। कब सामान होगा? ताकीद के साथ जवाब दिया कि जो बात खुदा ने छुपाई है "**ज़ाहिर न कीजे, ज़ाहिर न कीजे।**" और अपना हाथ मुझ से छुडाकर चले गए और फिर उपदेश-गोष्ठी में न आए।

(४) एक दिन शेख सालेह नौसारवी (मुरीद) ने आप से कस्बे-किताबत (कमाना) के बारे में सवाल किया। आप ने कहा कि हम लोग शतारी हैं। हम को कमाई से

---

१ मलफ़ूज़ात शाह वजीहुद्दीन गुजराती (क़लमी), सम्पादित शेख मुहम्मद, लिपिक बहादुर पुत्र दौलत खाँ लाहौरी, मिल्कियत मौलाना आज़ाद लायब्रेरी, मुस्लिम विश्वविद्यालय, अलीगढ, (शेरवानी कलेक्शन)। प्रो खलीफ अहमद निज़ामी के पास जो हस्तलिखित ग्रंथ (अक्सी) है, उसे प्रो साहिब इन्डिया ऑफिस, लंदन से लाए। यह दोनो नुस्खे लगभग एक ही हैं, सिर्फ मामूली सा फर्क है। इस के अलावा मलफ़ूज़ात का एक संग्रह डॉ. गुलाम मुस्तफ़ा खाँ, इस्लामिया कॉलिज, कराची के पास है और एक नुस्खा पिशावर विश्वविद्यालय में है। इन दोनों की स्थूलता हमारे संग्रह से दुगनी है।

शाह आलम के अक़वाल (प्रवचन) बडी संख्या में पाए जाते हैं, जिन्हें 'तोहफतुल-कराम' और 'मिराते-सिकन्दरी' के हवाले से हाफिज़ महमूद शीरानी ने नकल किये हैं, उन में से एक वाक्य के मुताल्लिक प्रो इब्राहीम डार ने अपने एक लेख में विस्तार पूर्वक लिखा है

"मिराते सिकन्दरी के बयान को हम तसलीम कर ले तो मानना पडेगा कि सुलतान महमूद बेगड अपने बडे भाई कुतुबुद्दीन खाँ की चालबाज़ियों का शिकार हो जाता, अगर शाह आलम, महमूद को अपनी पनाह और हिफाज़त में न ले लेते। इस लडके फतह खाँ (महमूद बेगड का अस्ली नाम) से मुखातिब होकर आप ने फरमाया कि "पढ डाकरे" यानी पढ रे पीर-मर्द। जबकि उस का बडा भाई उसे पकडने अचानक वहाँ आ गया था। कहते हैं कि शाह-आलम के मौजिज़ाना अल्फाज़ की बदौलत महमूद एक पीर-मर्द दिखाई देने लगा। आप के और भी अकवाल हैं। मसलन "अरे मियाँ अलोकिक! बोलते क्यों नही!" अलोकिक यानी बाँके-राज़ेदार" राजन जी बकरोटे बदल बकरोटा" और "जो राजन जी का ऊँह न माया होवे तो तुझ जैसे फकीरों की बरसों ते कनासी करे।"

ब-हवाला तोहफतुल-कराम, जिल्द १, पृष्ठ ३१

तारीख में इसी सुलतान महमूद बेगड से एक ऐसी कहावत मनसूब है, जो मुद्दतों ज़बान-ज़द रही। कहते हैं कि एक सुनार शाही फरमान की तामील मे एक सोने का रबाब लेकर महल-सरा की तरफ जा रहा था कि मुहतसिब काज़ी नज्मुद्दीन और उसके आदमी इस पर झपट पडे। उन्होंने इस रबाब के टुकडे-टुकडे कर दिये। सुनार बेचारा तकलीफ व अज़ियत में मुब्तिला महमूद बेगड के सामने पहुँचा और मुहतसिब की इस बेजा मदाखलत के खिलाफ बडी फरयाद और आहो-ज़ारी की। मगर हज़रत शाह-आलम के दबदबे के आगे अपनी इज़्ज़ा-बेचारगी का मुकाबला करते हुए, जिन से यह मुहतसिब ऐसा सुलूक नही रवा रख सकता था, सुलतान महमूद ने कहा कि "नीची बेरी सब काई झोडे।" यानी बेर के नीचे दरख्त को हर कोई झडझडाता है।"[1]

यह वाक्य-खण्ड अगरचे मुसलसल-गद्य की परिभाषा मे नहीं आते, लेकिन फिर भी हम इन्हें गद्य-खड कहने पर मजबूर हैं। इस सिलसिले की तरक्की पाई हुई बडी हज़रत शाह वजीहुद्दीन अलवी गुजराती के मलफूज़ात (प्रवचन) है, जिन में गुजरी या गुजराती-उर्दू के बे-शुमार वाक्य हमें मिलते हैं और कदम-कदम पर हमे ऐसे वाक्य-खडो से वास्ता पडता है, जो न सिर्फ उस ज़माने की बोलचाल के बाकियात (अवशेष) हैं, बल्कि उर्दू की सापेक्षीय तरक्की में एक ऐतिहासिक हैसियत रखते हैं। हज़रत कुत्ब-आलम, शाह-आलम वगैरा के वाक्य फारसी के खडो के परदे में छुपे हुए थे, लेकिन यहा साफ तौर पर खुलकर सामने आ गए है और इन में कम से कम एक मुसलसल ख्याल के ज़ाहिर होने की हद तक फारसी के सहारे छूटते दिखाई देते हैं और हमारे गद्यीय चिह्नों में कुदरती तरक्की की एक अजीब शक्ल सामने आती है। यही वजह है कि मौलवी अब्दुल-हक ने अपनी किताब 'उर्दू की तरक्की

१ 'गुजरी और उर्दू में अहले-गुजरात का हिस्सा' (लेख), 'उर्दू' तिमाही पत्रिका, कराची, अक्तूबर, १९५०

यह ज़बान जिसे गुजरात वालो ने अपनी ज़बान छोड़ कर अपनाया, समाज के मुख़्तलिफ़ गुटो में एकता का साधन बनी और सच पूछिये तो उत्तर व दक्खिन में इस के द्वारा ही संपर्क स्थापित हुआ। प्रसिद्ध भाषा-विद्वान डॉ सुनीति कुमार चटर्जी भाषा के सम्बन्ध में कहते हैं कि

"मुसलमान हाकिमो के लगातार सिलसिलो और देहली के ओहदे दारो और दूसरे लोगो के ज़रिए इस ज़बान को पूरब व पच्छिम और उत्तर व दक्खिन के सूबो में सरलता पूर्वक एक मिली-जुली ज़बान के तौर पर फैलने में मदद मिली।"[१]

अपनी दूसरी रचना "इन्डो-आर्यन आर हिन्दी" में भी उन्होने इसी ख़याल को दोहराया है। कहते हैं -

"यह दकन था जिसने उत्तरी भारत के लिये साहित्य का नमूना छोड़ा और बृज भाषा जो क्षेत्रीय भाषा थी, के विपरीत आम हिन्दी और हिन्दुस्तानी का प्रचार किया।" (पृष्ठ ४७)

कई अदाज़ो से पता चलता है कि गुजरात में शुरु ही से मुसलमान 'गुजरी' बोलते रहे हैं। गुजरी की परिभाषा दरासल गुजरात की ज़बान से फ़र्क़ करने के लिये बनाई गई है। दूसरे शब्दो में जिस से 'गुजराती-उर्दू' मुराद है। दकन में यह परिभाषा अगर किसी लेखक के यहाँ मिलती है तो समझ लेना चाहिये कि वह लेखक गुजरात का निवासी या असल-गुजराती है।

बहर-हाल गुजरात में उर्दू-गद्य की तरक्की में बादशाहों और आलिम-सूफ़ियो के वह वाक्य और वाक्य-खंड ख़ास महत्व रखते हैं, जो उन्होने मुख़्तलिफ मौको पर अपनी फ़ारसी बात-चीत के बीच प्रयोग किये। १४०० ई / ८०३ हि में हज़रत मख़दूम जहाँनियान जहाँ-गश्त के पोते सय्यद बुरहानुद्दीन अब्दुल्लाह बिन महमूद नौजवानी में पटर्न (गुजरात) में तशरीफ लाए। फिर जब सुलतान अहमद बादशाह गुजरात (१४११ ई / ८१४ हि १४४२ ई / ८४५ हि ) ने अहमदाबाद आबाद किया तो सय्यद साहिब पटन से अहमदाबाद में आकर आबाद हो गए। गुजरात में आप का लक़ब (उपाधि) 'क़ुत्ब-आलम' और आप के बडे बेटे सिराजुद्दीन मुहम्मद बिन अब्दुल्लाह का लक़ब (उपाधि) 'शाह आलम' मशहूर है। हज़रत कुत्ब आलम के मुताल्लिक मशहूर है कि एक दिन आप पिछली रात को उठकर बाहर निकले तो किसी चीज़ से ठोकर लगी। आपने फ़रमाया

"लोह है या पत्थर या क्या है?"

क़ुत्ब-आलम का इन्तिकाल १४५३ ई / ८५७ हि में हुआ।

जब शाह बारकल्लाह चिश्ती अहमदाबादी ने बशारते-नबवी (ईशदूत का शुभ सवाद) के आदेश पालन में कुत्ब-आलम के बडे बेटे को शाह-आलम का लकब (उपाधि) दिया और क़ुत्ब-आलम ने बशारत (शुभ सवाद), ख्वाब (स्वप्न) और लक़ब (उपाधि) का हाल सुना तो फ़रमाया कि

"चिश्तियो ने पकाई और बुख़ारियो ने खाई।"

शाह-आलम ने १४७५ ई./ ८८० हि. में इन्तिकाल किया।[२]

---

१ The Origin & Developement of the Bengali Language, P. 12.

२ दास्ताने-तारीख़े-उर्दू, हामिद हसन क़ादिरी, पृष्ठ १९.

अपने विचार और रचनाएँ ज्यादा आसान और सर्वव्यापी प्रेम की ज़बान में समझाए जाएँ। चुनांचे सूफ़ियों ने ख़ास तौरसे इस का ख़याल रक्खा। उन के फ़ारसी मलफ़ूज़ात (प्रवचन) के बीच उर्दू के ऐसे कुछ वाक्य टपक पड़े हैं, जिन के अध्ययन से अन्दाज़ा होता है कि इन बुज़ुर्गों को ऐसे मौक़ों पर उर्दू वाक्यो से मदद लेनी पड़ती थी। वह अपने मुरीदों (अनुयायी), अक़ीदत मन्दो (श्रद्धावान) और आम लोगो से बात-चीत करते वक्त इस का ख़याल रखते थे कि उन्ही की बोली-ठोली में अपनी बात बयान करें। उन के इस तरीक़े से यह भी पता चलता है कि उर्दू आम लोगो की बोल-चाल की ज़बान होने की हैसियत से फारसी के विद्वानो और ख़ास तौर से सूफ़ियो और मज़हबी आलिमों पर अपना असर डालने लगी थी।

उर्दू के लालन-पालन और तरक्क़ी में हिन्दुस्तान के जिन क्षेत्रो ने हिस्सा लिया, उन में गुजरात का बड़ा हिस्सा है। उर्दू के प्रसिद्ध विद्वान हाफ़िज़ महमूद शीरानी अपने एक लेख 'गूजरी या गुजराती-उर्दू दसवी सदी हिजरी में' लिखते हैं·

"मौजूदा मालूमात की रोशनी में कहा जा सकता है कि उर्दू ज़बान को अदबी शक्ल सब से पहले सूबा गुजरात में मिलती है। यह सूबा ६९६ हिजरी में सल्तनत देहली के ज़ेर नगीं आता है और मुसलमान आबाद कार इस में दाखिल होते हैं। तकरीबन एक सदी तक गुजरात, देहली के ताबे रहा। बाद में आज़ाद हो गया। हम और वाक़ियात से ग़ैरज़ करके अमीर तैमूर के हम्लाए-हिन्द का ज़िक्र करते हैं, जिस से सर ज़मीन गुजरात में उर्दू को बिलवास्ता तकवियत पहुँचती है। तैमूरी ताख़्त की बिना पर लोगों की एक कसीर तादाद सूबा देहली से हिजरत करके गुजरात में जाकर आबाद हो जाती है। चुनांचे मिराते-अहमदी में मरकूम है

"इसी बीच में ख़बर पहुँची कि साहिबकरान अमीर तैमूर गोरगान देहली में आ गए हैं और उन के आने से बड़ी ख़राबी इस के चारों तरफ बर्पा हो गई। लोग बड़ी तादाद में इस हादिसे के डर से भाग कर गुजरात आ गए। इसी हालत में सुल्तान नासिरुद्दीन महमूद शाह देहली से भाग कर गुजरात पहुँचा और फिर वहाँ से मायूस होकर मालवा चला गया।"

(अस्ल फारसी इबारत का अनुवाद; मिराते अहमदी, जिल्द १ पृष्ठ ४७)

गोया हम्लाए-तैमूर से दो अम्र मुताल्लिक हैं। पहले लोगो की महाजिरत, जिस में बाज़ मशाहीर औलिया के नाम भी मिलते हैं, मसलन शेख अहमद खतू (रह), शेख बुरहानुद्दीन कुतब आलम (रह.), और मौलाना ख्वाजगी। इस हिजरत से गुजरात में उर्दू बोलने वालो की तादाद में इज़ाफ़ा हो गया। दूसरे शाहाने-गुजरात की सल्तनत का कयाम। यह वाक़िआ भी इस सूबे में उर्दू की आयन्दा तरक्क़ी के लिये एक ज़बरदस्त मुहर्रिक साबित हुआ। मुसलमान जो मुख़्तलिफ़ मक़ासिद से गुजरात में आबाद हो गए थे, देहली की ज़बान अपने साथ लाए थे और कौमी ज़बान की हैसियत से इसी पर नज़र डालते रहे। गुजरात की ज़बान अगरचे गुजराती है, लेकिन मुसलमानो ने मिन-हैसुल-क़ौम उर्दू को अपनी ज़बान तसलीम कर लिया।"[1]

---

१ मक़ालात हाफ़िज़ महमूद शीरानी, जिल्द १ पृ १६०–१६२.

# मलफ़ूज़ात ( प्रवचन ) शाह फ़रीद-उद्दीन अस्वी का भाषकीय महत्व

## अब्दुर्रहमान 'परवाज़' इस्लाही

उर्दू ज़बान का ख़मीर हिन्दुस्तान की क्षेत्रीय ज़बानो से तय्यार हुआ है। हिन्दुस्तान में बोली जानेवाली तमाम ज़बानो के शब्द इस में इस तरह घुल-मिल गए हैं कि उर्दू ज़बान से उनको अलग नहीं किया जा सकता।

यातायात के साधनो की कमी की वजह से पहले ज़बानो का लालन-पालन मुक़ामी होता था और एक मुक़ाम की बोली बोलने वालो की इतनी सख्या दूसरी बोली के क्षेत्रो में नही पहुँच सकती थी कि बोलियाँ एक दूसरे में घुल-मिल सके। लेकिन मुसलमानो के हिन्दुस्तान में आने के कुछ मुद्दत के अन्दर ही अन्दर सारे उत्तरी हिन्दुस्तान में, और अलाउद्दीन खिलजी के ज़माने से दकन में भी हिन्द-आर्याई बोलियो का मेल-मिलाप होता दिखाई देता है और एक बोली जो मुसलमानो ने अपना ली थी, उसके आसार अलग-अलग बोलियो के क्षेत्रो में थोडी-बहुत तबदीली के साथ मिलने लगते हैं।

इस नई बोली के इब्तिदाई नमूने पहले हमें फारसी तहरीरो के बीच नज़र आते हैं। इतिहास की किताबो, शाइरो के दीवान और बुज़ुर्गों के मलफ़ूज़ात (प्रवचनो) में हमें ऐसे अन-गिनत शब्दो से वास्ता पड़ता है, जिन्हें हम पारिभाषिक तौर पर गद्य तो नही कह सकते, लेकिन यह ज़रूर है कि यह एक मुसल्सल ख़याल के खंड हैं। क्योंकि यह बात तसव्वुर में नही आ सकती कि कौमो के ज़हनी लालन-पालन के किसी दौर में भी वह सिर्फ़ तन्हा शब्दो में ख़याल को ज़ाहिर करती रही होगी। भाषा-विज्ञान का यह एक उसूल है कि "ज़बान की इकाई शब्द नही, वाक्य है, यानी इन्सान ने जब बोलना शुरू किया, तो वह वाक्यो में बोलने लगा, न कि शब्दो में। हो सकता है कि यह वाक्य कभी शब्दीय-वाक्य (Sentence Words) रहे हो।"[1]

इस उसूल की रोशनी में इन तन्हा शब्दीय चिह्नो का अध्ययन भी दिलचस्पी से ख़ाली नहीं, जिन्हें फारसी-दानो ने हिन्दुस्तानियो के मिज़ाज के मुताबिक खूब इस्तेमाल किये हैं। और यही अस्ल में इन शब्दो का ऐतिहासिक महत्व है। फारसी तहरीरो में जगह-जगह उर्दू या हिन्दुस्तान की क्षेत्रीय ज़बानो के जो शब्द या अधूरे वाक्य मिलते हैं, हमारी ज़बान की गद्यीय तरक्क़ी के पहले दौर के नमूने हैं।

सातवी सदी हिजरी में सूफी, आलिम, अदीब, शाइर, ताजिर और दस्तकार ईरान व अरब से हिन्दुस्तान में आएँ, तो यहाँ उन्हें एक नई कौम, नई सभ्यता, नए समाज और नई बोली से वास्ता पड़ा। उन के मेल-जोल से जो भाषकीय नतीजे, कुदरती तौर पर निकलने चाहिये थे, वह पल-बढ़ रहे थे। उस ज़माने में प्रचार और शिक्षा की ज़रूरतो के लिये भी यह महसूस हुआ कि हिन्दुस्तानियों को

१ Element of the Science of Language, 2nd Ed., Taraporevala, P. 9.

जा सकता है। यहाँ शोधार्थियों को एक साथ 10 पुस्तके तथा प्राध्यापको को 100 पुस्तके स्वीकृत की जाती हैं और पढने के लिए अलग से "रीडिंग रूम" भी दिया जाता है।

पुस्तकालया में अप्रकाशित शोध प्रबन्धो के भी मँगाने की व्यवस्था होनी चाहिए या उनकी एक टाइप प्रति रखनी चाहिए। प्रत्येक विश्व विद्यालय हर वर्ष अनेक लोगो को पीएच्. डी. डी.फिल तथा डी.लिट् की पदवियाँ देते हैं। अनेक शोध प्रबन्ध विश्व विद्यालयो के पुस्तकालयों में पड़े धूल खाते रहते हैं जिज्ञासु शोधार्थियों को उनसे लाभ उठाने का मौका मिलना चाहिए। प्रत्येक पुस्तकालय के पास हर विषय में स्वीकृत शोध प्रबन्धों की एक सूची भी होनी चाहिए। 'हिंदी में स्वीकृत शोध प्रबन्ध' तथा 'हिन्दी अनुशीलन' का 'शोध विशेषाक––वर्ष 15, अक 3–4, सन् 1962' शोधार्थियों का प्रशसनीय मार्गदर्शन करते हैं। पुस्तकालयो के पास प्रत्येक भाषा में प्रकाशित पुस्तकों की सूची भी होनी चाहिए जिनके सहारे शोधार्थी आवश्यक पुस्तको के नाम छाट सके। हिन्दी, मराठी, अग्रेजी में इस तरह के ग्रन्थ उपलब्ध है।

पुस्तकालयो में पुस्तके रखने तथा वितरित करने की व्यवस्था सरल तथा सुविधाजनक हो। पुस्तकें प्राप्त करने का नियम समय लेने वाला तथा जटिल नहीं होना चाहिए। सारी पुस्तको का क्रम विषयावार विभाजन आदि की समुचित व्यवस्था होनी चाहिए। यदि पुस्तकालयो में ट्रेंड लाइब्रेरियन रखे जाएँ तो वे 'लाइब्रेरी साइस' की टेकनीक का प्रयोग कर शोधार्थियो को अधिकतम लाभ पहुँचा सकेंगे। लाइब्रेरियन को सिर्फ कैटलॉगर या पुस्तको का सरक्षक (Custodian) ही नहीं होना चाहिए बल्कि शोधार्थी का मित्र तथा सहायक भी होना चाहिए। शोधार्थी सब लोगो से सहायता की आकाक्षा रखता है। इस बात की ओर श्री जे मुनरो ने भी सकेत किया है,––

"Today it is generally recognised that the research worker requires more help from the Librarian than any other type of reader The research worker is probably most important reader." शोधकार्य में लाइब्रेरियन की सहायता का बहुत महत्वपूर्ण स्थान है। इसलिए पुस्तकालयो में ट्रेंड, बहुपठित, तथा उदार लाइब्रेरियन रखें जायँ जो शोधार्थियों की कठिनाइयों को समझें और यथाशक्ति उनकी सहायता करें तो शोध कार्य के लिए उनकी उपयोगिता बढ सकती है।



पुस्तकालय में दुर्लभ अंक मिल जाते हैं। कुछ दुर्लभ पत्रिकाएँ जो बाहर नहीं भेजी जा सकती उनकी माइक्रो फिल्म बनाई जाय और सारे पुस्तकालयों में रखी जाय। प्रसिद्ध पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित लेखों की सूचियाँ भी तैयार की जानी चाहिये। इनसे शोधार्थियों का समय और शक्ति दोनों बचेगी। मुद्रित सामग्री के समान ही हस्तलिखित ग्रन्थों का संग्रह, उनकी सूची तथा उनके प्राप्ति स्थानों का ब्यौरा भी पुस्तकालयों के पास होना चाहिए। नागरी प्रचारिणी सभा, काशी, हिन्दी सम्मेलन प्रयाग, राजस्थान साहित्य शोध संस्थान, उदयपुर के पुस्तकालय में ऐसी सूचियाँ उपलब्ध हैं। पुस्तकालयों के पास रेकार्ड भी होना चाहिए। प्राचीन कवियों तथा लेखकों के कविता-पाठ, भाषणों के रेकार्ड होने चाहिए जिससे आगे आने वाले शोधार्थी उनकी वाणी सुन सके। तुलनात्मक भाषा विज्ञान की दृष्टि से इन रेकार्डों का बड़ा महत्व है। इस सम्बन्ध में समाचार पत्रों को भुलाया नहीं जा सकता। समाचार पत्रों की फाइलें भी शोधार्थियों को अमूल्य सामग्री प्रदान करती हैं।

अधिकांश पुस्तकालयों में ऐसी पुस्तकें ही खरीदी जाती हैं जो शोध कार्य के लिए अनुपयुक्त होती हैं। पुस्तकें खरीदते समय सामान्य पाठकों को ही ध्यान में रखा जाता है। इसलिए ललित साहित्य या पाठ्यक्रम की पुस्तकें ही खरीदी जाती हैं। शोध से सम्बन्धित पुस्तकें या जर्नल बहुत कम खरीदे जाते हैं अथवा किसी महत्वपूर्ण पुस्तक की एक ही प्रति खरीदी जाती है जिससे शोधार्थी को वह पुस्तक बहुत दिनों के बाद मिल पाती है और उसके कार्य में व्यवधान आ जाता है। इसलिए पुस्तकालयों का परम कर्तव्य है कि वे शोध सम्बन्धी पुस्तकें तथा जर्नल अधिक संख्या में खरीदें जिससे शोधार्थियों को सरलता से पुस्तकें मिल सकें और वे अपने कार्य को सुचारु रूप से कर सकें। न्यूयार्क की पब्लिक लाइब्रेरी में ४० लाख पुस्तकें हैं और उसमें २४ हजार मासिक पत्रिकाएँ आती हैं। इस प्रकार के सम्पन्न सार्वजनिक पुस्तकालय ही शोधार्थियों के लिए उपयोगी हो सकते हैं। प्राचीन भारत में नालंदा, विक्रम शिला तथा वल्लभी के पुस्त-कालय अपनी सम्पन्नता के लिए विश्व-प्रसिद्ध थे। वहाँ अनेक विषयों की दुर्लभ पुस्तकें उपलब्ध थीं।

अधिकांश पुस्तकालयों में अध्ययन की उचित व्यवस्था नहीं रहती। एक खुले हाल में सब लोग अध्ययन करते हैं जिससे अध्ययन में अनेक बाधायें आती रहती हैं। कोई शोधार्थी किसी मेज पर अपनी पुस्तक ढूंढ कर रखता है पर दूसरे पाठक उन पुस्तकों को उठाकर ले जाते हैं या बिखरा देते हैं जिससे बेचारा शोधार्थी उस पुस्तक को ढूंढने के लिए भटकता रहता है और उसके समय तथा शक्ति का अपव्यय होता है। इसलिए पुस्तकालयों में शोधार्थियों के बैठने की अलग व्यवस्था होनी चाहिए तथा उन्हें दराजवाली मेजें दी जायें, जिनमें वे अपने नोट्स, रिसर्च-कार्डस्, तथा पुस्तकें रख सकें। ब्रिटिश म्यूजियम लाइब्रेरी में बैठने की इतनी सुन्दर व्यवस्था है कि शोधार्थी को सारी पुस्तकें वहीं मिल जाती हैं और उसे सारी लाइब्रेरी में चक्कर नहीं काटना पड़ता। अध्ययन की सारी सुविधाओं का ध्यान रखते हुए भवन का निर्माण किया गया है। अपने देश के सार्वजनिक पुस्तकालयों में वातावरण आह्लादकारी तथा स्वास्थ्यवर्धक नहीं है। अधिकांश पुस्तकालय अपने पाठकों को एक या दो पुस्तकें ही पढ़ने के लिए देते हैं। पुस्तकालयों का यह नियम भी शोधकार्यों में व्यवधान डालता है। शोधार्थियों को घर में पढ़ने के लिए अधिक

# शोधकार्य में पुस्तकालयों का योगदान

डॉ. रामगोपाल सोनी

शोध का मुख्य उद्देश्य अज्ञात तथ्यो का उद्घाटन करना तथा भ्रांतियों को हटाकर नई मान्यताओ की स्थापना करना है। शोध पर प्रकाश डालते हुए श्री सेमुअल रॉथस्टीन (Samual Rothstein) ने लिखा है, "Research is critical and exhaustive enquiry directed towards the extension or modification of knowledge" शोधार्थी इतिहास के अन्तराल में छिपी तथा बिखरी हुई सामग्री को सकलित कर उसे सुव्यवस्थित सजाकर उसकी नवीन तथा मौलिक व्याख्या प्रस्तुत करता है और ज्ञान भण्डार में एक नया रत्न बढाता है। शोधार्थी अपने शोधकार्य के लिए दो साधनो से सामग्री प्राप्त करता है। पहला क्षेत्रीय कार्य (Field Work) से, दूसरा पुस्तकालयो से। क्षेत्रीय कार्य से विभिन्न प्रकार के आँकडे, लोकगीत, लोक कथाएँ, बोलियो के उदाहरण, दुर्लभ पाण्डु लिपियाँ, तथा लुप्त ग्रन्थो को सकलित किया जाता है। यह कार्य अधिक श्रमसाध्य तथा खर्चीला है। परन्तु पुस्तकालयो द्वारा शोध सामग्री प्राप्त करना सरल तथा सुगम है। पुस्तकालय से प्राप्त सामग्री विशेषकर दर्शनशास्त्र, इतिहास, कवियो, लेखको की कृतियो तथा साहित्यिक धाराओ व प्रवृत्तियों के अध्ययन में बडी सहायक होती है। शोधार्थी किसी एक विषय पर अपना पूरा ध्यान केन्द्रित कर उस विषय पर अपने पूर्ववर्ती लेखको व समीक्षको की कृतियो का अध्ययन कर अपने लिए सामग्री एकत्रित करता है और शोध प्रबन्ध की रूप-रेखा तैयार करता है। शोध-कार्य के इस प्रथम चरण में पुस्तकालय ही शोधार्थी का सबसे बडा सहायक तथा मार्गदर्शक होता है। वह चाहता है कि सारी सामग्री एक ही पुस्तकालय में पा जाय। एक शोधार्थी पुस्तकालय से क्या क्या अपेक्षाएँ रखता है? इन अपेक्षाओ का वर्णन श्री ए एल् स्मिथ ने निम्नलिखित शब्दों में किया है,— "What does the research worker require of the Library? He wants the greatest possible number of fact on his subject including the most upto date facts and rare facts that perhaps might be available only in a single Library He requires a considerable amount of bibliographical apparatus such as periodical indexing services, abstract, printed catalogues and bibliographies." शोधार्थी को प्राचीन ग्रन्थ तथा पत्रिकाओ के पुराने अक भी देखने पडते हैं। जैसे प्रेमचन्द्र पर कार्य करने के लिए "हस" तथा "सरस्वती" के पुराने अको को देखना अनिवार्य है। पुस्तकालयो को चाहिए कि वे सारी पत्रिकाओं के पुराने अकों की फाइले रखें जिससे शोधार्थी मनचाही सामग्री सकलित कर सकें। यदि शोधार्थी को पत्रिकाओ के पुराने अक नही मिलते तो उन्हे प्राप्त करने के लिए वह भटकता रहता है। पुस्तकालयो में ऐसी व्यवस्था होनी चाहिए कि यदि किसी पत्रिका के पुराने अक वहाँ नही है तो दूसरे पुस्तकालयो से उधार मँगाकर शोधार्थी को दिए जायें। विश्व विद्यालयों के पुस्तकालयो में 'Inter Library Book Loan System' (पुस्तकालयों द्वारा पुस्तकों का आदान-प्रदान) है जिससे शोधार्थियो को अपने विश्वविद्यालय के

(१) अखरावटी (मलिक मुहम्मद जायसी) प्रति में लेखक का नाम नूरमुहम्मद है। लिपि–फ़ारसी, पृष्ठ–१४, रीलैण्ड्स पुस्तकालय, मैनचेस्टर, (इसकी माइक्रोफिल्म पटना सग्रहालय में है।)

(२) ककरानामा–(मलिक मुहम्मद जायसी) डॉ. माताप्रसाद गुप्त ने अपने 'जायसी ग्रथावली' में इसे 'महरी बाईसी' के नाम से प्रकाशित किया है। पुस्तक का वास्तविक नाम 'महरी बाईसी' नहीं 'ककरानामा' है। लिपि–फ़ारसी, यह मूलतः पद्मावत की प्रति है। इसके अंत में यह अकित है।–इण्डिया आफिस।

(३) बारहखड़ी–अज्ञात, लिपि–नागरी, पृष्ठ ८, सवत १८८७ शके १७५२–हारवर्ड. हिन्दी के आदि मुद्रित ग्रथ [1] में प्रकाशित चार बारहखड़ियो का उल्लेख मिलता है। उनकी प्रतियाँ लंदन के पुस्तकालयो में सुरक्षित हैं। संभावत. हमारे देश में साहित्य प्रेमियो के व्यक्तिगत सग्रहालयो में यह रचनाएँ प्रयत्न करने पर उपलब्ध हो सकें–

(१) बाराखड़ी–गिरिधर, दिल्ली १८७० ई. पृ.८ (इण्डिया आफिस)

(२) कृष्ण बलदेव जी की बारहखड़ी, गिरिधर दास (गोपाल चन्द्र) १८३३–१८६०, बनारस १८६६ई. पृ ८, (ब्रिटीश म्यूजियम)

(३) बाराखड़ी, वमतदास, आगरा–१८७०ई. पृ. १२, (इण्डिया आफिस).

(४) सुदामा की बारह खड़ी, आगरा, १८६४, पृ. ८, (इण्डिया आफिस).

---

(१) कृष्णाचार्य हिन्दी के आदि मुद्रित ग्रथ, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, १९६६ ई.

(५७) फ़ारसी बरनमय झूलना (पद्य), युगलानन्य शरण कृत, लिपिकाल सं. १९२२, विषय-रामचरित्र।

(५८) बत्तीस अक्षरी, गोविन्द दास कृत, विषय-ज्ञानोपदेश।

(५९) बारहखड़ी, चंचल जैन कृत, लिपिकाल सं. १९५९, विषय-भजन द्वारा ज्ञानोपदेश।

(६०) बारहखड़ी, भीखजन कृत, विषय-उपदेश।

(६१) बारहखड़ी, रामरग कृत, लिपिकाल स १८०९, विषय-ज्ञानोपदेश।

(६२) बारहखड़ी, विष्णु कृत, रचनाकाल स १८५१, विषय-कृष्णलीला।

(६३) बारहखडी > भक्तपत्रिका, व्रजदूलह कृत, लिपिकाल स ०९२६, विषय-कृष्णभक्ति।

(६४) बारहखडी, सूरत कृत, लिपिकाल स १९०३ विषय-ज्ञानोपदेश और जिन देव की भक्ति।

(६५) बारहखडी, सूरदास कृत, लिपिकाल म १८३६, विषय—प्रहलाद चरित्र।

(६६) बारहखडी, सूरदास कृत, लिपिकाल " १८८७, विषय-कृष्ण सुदामा चरित्र।

(६७) बारहखडी, रचयिता अज्ञात, विषय-रामकथा।

(६८) बारहखडी, रचयिता अज्ञात, विषय-ज्ञानोपदेश।

(६९) बारहखडी > कवितावली, जनकराजकिशोरी शरण कृत।

(७०) बारहखडी, सत दास कृत, विषय-गोपी कृष्ण वर्णन।

(७१) बाराखड़ी, मोकमदास कृत, रचनाकाल म १८३५, विषय-ज्ञानोपदेश।

(७२) बाराखड़ी, रमयोज कृत, विषय-ज्ञानोपदेश।

(७३) बावनअक्षरी, लोघेदास कृत, विषय-भक्ति और ज्ञानोपदेश।

(७४) बुल्लाशाह की सिहरफी-बुल्लाशाह कृत, खेमराज, श्रीकृष्णदास, बम्बई १९६४ ई में प्रकाशित।

(७५) राम के कहरा साखी, यारी साहब कृत, लिपिकाल स. १८६७।

(७६) वर्णमाला, जानकवि कृत, लिपिकाल स १७७७, विषय—ज्ञानोपदेश।

(७७) वर्णमाला, भूपनारायण सिंह कृत, रचनाकाल स. १८८५, विषय-विंध्यवासिनी देवी की वंदना।

(७८) सिहरफ़ी, साईदास कृत, विषय-उपदेश।

(७९) सिहरफ़ी, नानक कृत, विषय-ज्ञानोपदेश।

(८०) हरदेव सहाय की बारहखड़ी, हरदेव सहाय कृत, विषय-शिक्षाप्रद दोहे।

इस शैली की कुछ रचनाएँ यूरोप और अमेरिका की सम्पत्ति बन गई हैं। इनका विवरण डॉ. परमेश्वरी लाल गुप्त द्वारा लिखित 'यूरोप और अमेरिका में हिन्दी के हस्तलिखित ग्रन्थ' में प्राप्त होता है। वे इस प्रकार हैं:-

(३१) ककहरा रसखान, रसखान कृत।

(३२) ककहरा प्रकरण, महात्मा शिवानन्द कृत, रचना काल–सवत १८४३।

(३३) कका बत्तीसी, गोविन्द दास कृत, विषय—भक्ति और ज्ञानोपदेश।

(३४) कका बत्तीसी, लयलीन राम कृत, विषय–भक्ति और ज्ञानोपदेश।

(३५) ककाबत्तीसी, सूरतराम कृत, विषय–भक्ति।

(३६) ककाबत्तीसो > ककावली, उदय कृत, रचनाकाल स १७२५ विषय–उपदेश।

(३७) ककावली, आनन्द कृत, विषय—रासलीला वर्णन।

(३८) ककोरा रामायण, रसिक गोविंद कृत।

(३९) कक्का पैंतीसी, चेतन कृत, लिपिकाल स.१८७७, विषय–ज्ञानोपदेश।

(४०) कड़खा, रामदास मौनी कृत, लिपिकाल स १८५६, विषय–भगवतभक्ति।

(४१) कड़खे, बाबा पानपदास कृत, विषय–निर्गुणभक्ति।

(४२) करखा, मलूकदास कृत, विषय–ज्ञानोपदेश।

(४३) कहरनामा > ककहरानामा, नवलदास कृत, रचना काल सं. १८१८, विषय–ज्ञानोपदेश।

(४४) कहरा, विश्वनाथ सिंह कृत, विषय–ज्ञानोपदेश।

(४५) कहरानामा, गोसाईंदास कृत, लिपिकाल सं. १९६८, विषय–ज्ञानोपदेश।

(४६) कहरानामा, जगजीवनदास स्वामी कृत, रचना काल, संवत १८१०–१४ के लगभग, विषय–ज्ञानोपदेश।

(४७) कहरानामा, मलिक महम्मद जायसी कृत, विषय–ईश्वरस्तुति, लिपिकाल स १७७०।

(४८) ख्याल बारहखड़ी, दुर्गादास कृत, विषय-ओकार की उत्पत्ति का वर्णन।

(४९) ख्याल बारह खड़ी, रूपराम कृत, विषय–अध्यात्म।

(५०) चीखा की बारहखड़ी, चीखा कृत, लिपिकाल स.१७६४, विषय–भक्ति का उपदेश।

(५१) छीहल बावनी, छीहल कृत, १५२७ई. विषय–नीति।

(५२) झूलना ककहरा, अजबदास कृत, रचनाकाल सं १७३५, विषय–ज्ञानोपदेश।

(५३) दत्तलाल की बारह खडी, दत्तलाल कृत।

(५४) न्यायनिरूपण ककहरा, भागवत दास कृत, लिपिकाल–संवत १९५६, विषय–ईश्वर भक्ति और राम की महिमा।

(५५) प्रभुदयाल की बारह खडी, प्रभुदयाल कृत, रचनाकाल सं. १९३७, विषय–गोपी विरह वर्णन।

(५६) प्रभुलाल बारह खड़ी, प्रभुलाल कृत, विषय–ज्ञानोपदेश।

(५) अखरावती > अखरावली, रामसेवक महात्मा कृत, लिपिकाल सं. १८९७, विषय–ब्रह्मज्ञान !

(६) अखरावली, गजाधर दास कृत, रचनाकाल सं. १८८६, विषय–योग।

(७) अध्यात्म बारह खड़ी या भक्त्यक्षरमालिका बावनी स्तवन, दौलतराम जैन कृत, लिपिकाल स १९१८, विषय–जैनेन्द्र के सहस्त्र नाम।

(८) अरस अरिल ककहरा, मोहन साँईं कृत, विषय–भक्ति।

(९) अरसनाम ककहरा, मोहन साँईं कृत, विषय—ज्ञानोपदेश।

(१०) अलफनामा, जान कवि कृत, लिपिकाल स १७७७ विषय—शृंगार।

(११) अलफ़नामा, कबीरदास कृत, लिपिकाल सं.१९५१,विषय–ज्ञानोपदेश।

(१२) अलिफ़नामा, धरनीदास कृत, १७वीं शताब्दी विषय–ज्ञानोपदेश।

(१३) अलिफ़नामा, इमामुद्दीन शाह कृत, विषय–ईश्वरमहिमा।

(१४) अलिफनामा, दरियासाहब कृत, लिपिकाल स १८९०, विषय–ईश्वर महिमा।

(१५) अलिफनामा –रामसहाय कृत, लिपिकाल स.१९५० विषय–ज्ञानोपदेश।

(१६) अलिफनामा > वजहननामा, वजहनशाह कृत, विषय–ज्ञानोपदेश।

(१७) अलिफनामा, आनन्दगिरि कृत, लिपिकाल सं.१९२०, विषय–उपदेश।

(१८) अष्टयाम ककहरा, युगलान यशरण हेमलता, सन्१८१८–१८७६ ई.।

(१९) उधो की बारहखड़ी > गोपीकृष्ण की बारह खड़ी, सतदास कृत।

(२०) ककहरा, गंगादास कृत, विषय–भक्ति और ज्ञानोपदेश।

(२१) ककहरा, जीवनदास कृत, विषय–ज्ञानोपदेश।

(२२) ककहरा, धरनीदास कृत, विषय–ज्ञानोपदेश।

(२३) ककहरा, नामदेव कृत, विषय—शिवविवाह।

(२४) ककहरा, भीखा साहब कृत, लिपिकाल १८३९, विषय—ज्ञानोपदेश।

(२५) ककहरा, रामसहाय कृत, लिपिकाल स.१९३७, विषय–उपदेश।

(२६) ककहरा > राधाबृज राज जस, लाल कवि कृत, रचना काल सं. १८९९, विषय–गोपियो का विरह शृंगार।

(२७) ककहरा, शिवप्रसाद महत कृत, लिपिकाल स १९२४, विषय–उपदेश और सतगुरु महिमा।

(२८) ककहरा > सुदामा जी की बारह खड़ी, सुदामा कृत।

(२९) ककहरा अरल के, पलटू दास कृत, लिपिकाल सं. १९२२, विषय–ज्ञानोपदेश।

(३०) ककहरा, नामा > कहरनामा, नवलदास कृत।

की रचना फ़ारसी प्रभाव का ही द्योतन करती है। फ़ारसी में 'अलिफ़नाम.' का बहुत प्रचलन रहा है। इसके अन्तर्गत कवियों ने सम्पूर्ण वर्णमाला के अक्षरों को लेकर पद्य रचना की है। जायसी ने इसी पद्धति पर अखरावट' भी लिखा है। संतो को 'ककहरा' या 'अलिफ़नामा' की रचना में फ़ारसी 'कवियो से ही प्रेरणा मिली।" [१] डॉ. सत्येन्द्र ने इस परिपाटी को 'अक्षरों' में संजीवित आत्मशक्ति से जोडा है जो लोकतत्व की देन प्रतीत होती है। यह ऐसा प्रयास था जिसके माध्यम से सूफी और निर्गुण सतो ने लोक की आस्था को लोक परिभाषा और लोक विवेक के साथ सयुक्त करने की चेष्टा की–यह शैली शास्त्रीय प्रतीत होती है पर वास्तव में शास्त्रीय नहीं है। इसके मूल में लोकतत्व ही प्रमुख है– "अखरावट जैसी रचनाओं के मूल में शब्द ब्रह्म नहीं अक्षर ब्रह्म की वह धारणा व्याप्त है जो आदिम मनुष्य के ऐनिमिस्टिक पदार्थ आत्म-तत्व से संबधित है, साथ ही जो उस अक्षर-आत्म में अकारण रूप कार्यकारण परम्परा के किसी ऐसे तत्व की स्थिति मानती है जो उस अक्षर से आरम होता है।" [२]

हिन्दी में इस परम्परा की दो धाराएँ निरन्तर विकसित हुई। एक ईरानी पद्धति के अन्तर्गत सिहरफी और अलिफनामे की दूसरी भारतीय पद्धति के अन्तर्गत कक्क, ककहरा, बारह खड़ी, अखरावट या अखरावती की। इस परम्परा के रचनाकारो ने तत्कालीन प्रचलित विषयो को अभिव्यक्ति का आधार बनाया है। फलस्वरूप विषयगत विविधता के साथ सक्षेप में सूत्रात्मक ढंग से तथ्य कह देने की प्रवृत्ति विज्ञापित होती है। सत कवियो ने भक्ति और ज्ञान के उपदेश, नाम और सतगुरु महिमा, निज अगचीन्हने का फल, ब्रह्म चीन्हने का विधान, अक्षर का महत्व, भ्रम जाल का विस्तार तथा उससे मुक्त होने का विधान, सूफ़ियो के ब्रह्म और जगत की अखंड सत्ता, ब्रह्म ज्योति और माया का स्वरूप, सृष्टि का विकास, निर्गुण तत्व और नाम रूप के भेद, गुरुमहिमा और प्रेमतत्व की कहानी कही है। इसके अतिरिक्त ब्रज वनिताओ की विरहदशा का अंकन, राधाकृष्ण के गुणो का वर्णन, शृंगार वर्णन आदि विषयो पर अक्षर क्रमानुसार लिखी रचनाओं की समृद्ध परम्परा उपलब्ध होती है। इस अक्षर क्रम का आधार हिन्दी और फ़ारसी दोनों वर्णमालाएँ हैं। ऐसी रचनाएँ फ़ारसी और नागरी लिपि दोनों में ही प्राप्त होती हैं।

इस प्रकार की अनेकानेक रचनाएँ प्रकाशति एव अप्रकाशित रूप में उपेक्षित पड़ी हैं। जिनका कथ्य एवं शिल्पविधान की दृष्टि से साहित्यिक मूल्याकन अपेक्षित है। इनके मूलरूप की प्राप्ति और अनुशीलन द्वारा एक समृद्ध काव्य परम्परा प्रकाश में आ सकती है। अध्ययन के लिए विविध सूचनाओ [३] के आधार पर बनी हुई तालिका निम्नांकित है।

(१) अकार के कवित्त, आलम और शेख कृत, लिपिकाल सं. १८२१–१८५५ विषय–शृंगार।

(२) अखरावट, मलिक मुहम्मद जायसी कृत, लिपिकाल सं. १९४३, विषय–ज्ञानोपदेश।

(३) अखरावट या अखरावटी कबीर दास कृत, लिपिकाल सं. १८७४, विषय–ब्रह्मज्ञान।

(४) अखरावती, नेवाज कृत, रचनाकाल सं.१८२० विषय–वेदान्त।

---

(१) डॉ. शकुन्तला दुबे: काव्य रूपों के मूल स्रोत और उनका विकास, पृ.३९८.

(२) डॉ. सत्येन्द्र: मध्ययुगीन हिन्दी साहित्य का लोक तात्विक अध्ययन–पृ. ४७६.

(३) हस्तलिखित हिन्दी पुस्तकों का संक्षिप्त विवरण, प्रथम और द्वितीय खण्ड, ना. प्र. स. काशी सं. २०२० वि

इसी आधार पर अलिफ़नाम: अथवा सि: हरफ़ी जैसे काव्य रूपों को बल मिला होगा। अलिफ़नाम: अर्थात् 'अलिफ़' फ़ारसी वर्णमाला का प्रथम अक्षर और 'नाम:' पहलवी के 'नामक' का वर्तमान फ़ारसी में प्रयुक्त रूप है। पहलवी का पुराना प्रयोग 'खुताईनामक' ही 'खुदायनाम' के बाद फ़ारसी में शाहनाम. बना। यह 'नाम:' प्रणाली ईरान से भारत आई और अलिफ़नाम: के साथ साथ इरशादनामा (यारी साहब) पदितनामा, (फ़रीद) श्री रामानामा, (बिसरावदास) हुकुमनामा (शिवनारायण स्वामी) कासिदनामा, (हैदर) हश्रनामा, (इलाहीबख्श) जैसी अनेकानेक रचनाएँ रची गई।

सि·हरफी[1] के 'सि' का फ़ारसी में अर्थ है 'तीस' और 'हरफ़' के अर्थ है वर्ण अर्थात् तीस वर्णों के आधार पर लिखी गई रचना। किन्तु कुछ अलिफनामो और सि हरफ़ियों में तीस के स्थान पर अठठाइस का ही प्रयोग किया लेकिन ऐसी रचनाओं का नाम 'सि·हरफी' ही रहा। जहाँ वजहन के अलिफनाम में अठठाइस हरफ हैं वहां सिंधी के प्रसिद्ध सूफ़ी कवि शाह अब्द उल्–लतीफ की सि हरफी या ति अखरी में भी तीस के स्थान पर २८ वर्णों का प्रयोग हुआ है।

तुक और लय अरबी के प्राचीन तम काव्य की विशेषता है। फ़ारसी में यह विशेषता अरबी से आई। अरबी–फारसी काव्य में रदीफ[2] काफ़िया[3] तथा बहर[4] पर विशेष ध्यान रखा जाता है। इस आधार पर भी वर्णक्रम विशेष महत्वपूर्ण है। फारसी में 'तौशीह' नामक एक अलंकार भी प्रचलित है जिसमें प्रत्येक पंक्ति के आरम में ऐसे वर्णों का प्रयोग होता है। कि यदि उनको एकत्र किया जाए तो एक शब्द या पंक्ति बन जाती है। विवाह के अवसर पर लिखे जाने वाले 'सेहरा' में यह पद्धति आज भी प्रचलित है।

उक्त तथ्यो पर विचार करने पर अनुमान होता है कि वर्णक्रम से लिखने की प्रवृत्ति मुसलमानो के साथ भारत आई। इस सबध में डॉ. हरदेव बाहरी[5] ने संकेत किया है कि कबीर और नानक ने वर्णक्रम से प्रत्येक पक्ति की जो रचना की है संभवत: वह फ़ारसी में प्रचलित सि.हरफी और अलिफ नाम का अनुकरण है। डॉ शकुन्तला दुबे ने अपने शोध प्रबध में इस परम्परा को सूफियो द्वारा आत्यात माना है। "वस्तुत: सतो मे एक प्रकार के काव्यरूप

---

(१) फ़ारसी वर्णक्रम –

ا ب پ ت ث ج چ ح خ د ذ ر ز ژ س ش

ص ض ط ظ ع غ ف ق ک گ ل م ن و ہ ی

फ़ारसी वर्णमाला में ३२ वर्ण होते हैं इसमें २ (ض ط) अरबी के ऐसे वर्ण हैं जिनका प्रयोग फारसी में प्राय· नही होता अत्र· ३० वर्ण (सि .हरफी) शेष रहते हैं।

(२) अरबी-फ़ारसी कविता में अन्त्यानप्रास या तुकान्त को रदीफ़ कहते हैं।

(३) रदीफ के पहले प्रयुक्त एक सी ध्वनि वाले वर्णों का प्रयोग काफिया है।

(४) अवरोह की दृष्टि से वर्ण ध्वनि के कुछ मापदण्ड निश्चित कर दिये गए हैं जो बहर कहलाते हैं। प्रत्येक बहर के भिन्न-भिन्न रुक्न (चरण या अंग्रेजी छंद शास्त्र के फीट) होते हैं।

(५) डॉ.हरदेव बाहरी–पर्शियन इन्फ्लुएंस ऑन हिन्दी–पृ-७७.

इस पद्धति की प्रथम रचना प्रतीत होती है। अनुमानत. इसका रचनाकाल तेरहवी शताब्दी का उत्तरार्ध है। गोरख नाथ का 'ज्ञान चौंतीसा' भी इसी शैली में लिखा गया है। 'परमाल रासो' के रचयिता ने ध्वन्यात्मक शब्दों के प्रयोग के अतिरिक्त ध्वनि सौन्दर्य को उत्पन्न करने का एक नया प्रयोग किया जिसमें वर्णमाला क्रम से अनेक व्यंजनों की ध्वनि को रखते हुए विचित्र नाद सौन्दर्य की सृष्टि की है। इससे पहले पुष्पदन्त (१०वीं शताब्दी) के 'महापुराण' में ध्वन्यात्मक शब्दों के प्रयोग की प्रवृत्ति दिखाई देती है:–

धवल कुसुम मजरिषय मालहिं गुमु गुमत महुलिय गेयालहिं[१]

इस पद्धति का मूल उद्‌गम जिज्ञासा का विषय है। यह बात लक्ष्य करने की है कि मात्रिक छदो का प्रयोग तथा अन्त्यानुप्रास तुक आदि विशेषताएँ सस्कृत और प्राकृत में प्राप्त नहीं होती। तुकात कविता अपभ्रंश की विशेषता है। तुकान्त प्रवृत्ति से अनुप्रेरित होने के कारण अपभ्रश कवियों ने सस्कृत वर्ण वृत्ती को अपनाते समय भी अत्यानुप्रास का प्रयोग किया है। "तुक मिलाने की इस प्रवृत्ति का प्रसार ईस्वी सन् की नवी दसवी शताब्दी में बहुत अधिक हुआ। आचार्य हज़ारी प्रसाद द्विवेदी का अनुमान है कि तुक मिलाने की इस प्रथा का प्रचलन फारसी के सम्पर्क के कारण हुआ।"[२] इस सबध में यह तो निश्चित ही है कि सिंध और गुजरात में ही इस शैली का आविर्भाव हुआ जहाँ आभीरो का एकाधिपत्य था इसके उपरान्त इन्ही प्रदेशो में इरान के सूफ़ी सन्तो का आगमन हुआ। यह पद्धति इन्ही बाह्य जातियो द्वारा इस देश में विकसित हुई। "अपभ्र श की यह काव्य शैली निश्चित रूप से परवर्ती काल की मालूम होती है। लगता है कि उस काल की अपभ्रश अथवा हिन्दी के सूफ़ी काव्यो में जो यह शैली अपनाई गई है वह उस काल की विशेष प्रवृत्ति रही है। सस्कृत, प्राकृत अथवा अपभ्र श की पहले की रचनाओ में यह प्रवृत्ति देखने को नहीं मिलती।"[३] ऐसा प्रतीत होता है कि इस युग में यह पद्धति हिन्दू और मुसलमानो के साधनात्मक सूत्रो की अभिव्यक्ति की सशक्त आधार बन चुकी थी। आगे चलकर इनका प्रयोग उन संत कवियों ने भी किया है जो निरक्षर थे किन्तु अक्षरो के आधार पर अपनी साधना प्रणाली को सूत्रबद्ध किया करते थे। कालातर में यह मध्ययुग की विशिष्ट शैली के रूप में लोकप्रिय हुई।

फारसी वर्णमाला का प्रत्येक वर्ण सूफीमत की विशेषताओ का प्रतीक है।[४] इससे अनुमान लगाया जा सकता है कि सूफीमत में वर्ण और वर्णक्रम का विशेष महत्व विद्यमान था। अरबी वर्णमाला की 'अबजद'[५] प्रणाली में भी वर्ण की अंकगणना का संकेत निहित है।

(१) महापुराण २८.१५.३.
(२) रामपूजन तिवारी – हिन्दी सूफ़ी काव्य की भूमिका—पृ.६०
(३) वही, पृ.६९.
(४) डॉ.सरला शुक्ला-जायसी के परवर्ती हिन्दी सूफ़ी कवि और काव्य – पृ.२२५–३६,
(५) अरबी वर्णमाला के प्रत्येक वर्ण निहित अंक इस प्रकार हैं:–

ا ب ج د لا و ز ح ط ی ک ل م ن س ع
۱ ۲ ۳ ۴ ۵ ۶ ۷ ۸ ۹ ۱۰ ۲۰ ۳۰ ۴۰ ۵۰ ۶۰ ۷۰
ف ص ق ر ش ت ث خ ذ ض ظ غ
۸۰ ۹۰ ۱۰۰ ۲۰۰ ۳۰۰ ۴۰۰ ۵۰۰ ۶۰۰ ۷۰۰ ۸۰۰ ۹۰۰ ۱۰۰۰

# अक्षरावट : एक उपेक्षित काव्य परम्परा

डॉ. जमीला आली आफ़री

वर्ण क्रमानुसार काव्य-रचना की एक विशिष्ट परिपाटी हिन्दी साहित्य में आदिकाल से आरम होकर निरन्तर विकसित हुई है। आश्चर्य की बात है कि यह परम्परा संस्कृत और प्राकृत में नहीं मिलती किन्तु अपभ्रंश में इसके प्रारंभिक रूप के दर्शन होते हैं। अपभ्रंश का उपलब्ध साहित्य इस तथ्य को प्रमाणित करता है कि आठवीं शताब्दी के पहले ही अपभ्रंश में साहित्य रचना होने लगी थी। साहित्य निर्माण की दृष्टि से आठवी शताब्दी से दसवीं शताब्दी का समय अपभ्रंश का उत्कर्ष युग माना जाता है। विदर्भ, गुजरात राजस्थान, मध्यप्रदेश, मिथिला, और मगध इसके प्रमुख क्षेत्र थे।

इस भाषा का सर्व प्रथम प्रयोग आभीरों द्वारा हुआ। "आभीरों ने संस्कृत या आर्य भाषा का अपने ढंग से प्रयोग करके एक नया रूप दिया और पंडित वर्ग ने उसे पतित कहकर अपभ्रंश नाम दिया।". [१]

प्राचीन भारतीय साहित्य [२] में इन आभीरों का पारखों की श्रेणी के रूप में तथा शूद्रो की एक जाति यवनादि जैसे म्लेच्छ और दस्यु के रूप में उल्लेख मिलता है। इस उल्लेख के आधार पर अनुमान लगाया जाता है कि यह जातियाँ ईस्वी सन से पूर्व की शताब्दियों या प्रारंभिक शताब्दियों में बाहर से आई थी। पशुचारण इस जाति की जीविका का प्रधान साधन था। इनका प्रधान केन्द्र पश्चिम प्रदेश और मथुरा था। इस जाति के साथ गुर्जरो का उल्लेख भी मिलता हे जो शक कुल की घुमक्कड जाति थी। आभीर, गुर्जर, जाट आदि जातियों का आधिपत्य सिंध देश से मथुरा तक था। यही प्रदेश अपभ्रंश की जन्मभूमि है और इन्हीं के द्वारा प्रयुक्त भाषा अपभ्रंश है।

इन जातियो के साथ अनेक बाहरी परम्पराओं का प्रवेश इस देश में हुआ। आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने भी इनके साथ आनेवाली विविध सांस्कृतिक परम्पराओ का उल्लेख किया है– "पता नहीं उन जातियो की स्वदेशी प्रथा की क्या–क्या बातें इस देश में चलीं। साहित्य में नये–नये काव्य-रूपों का प्रवेश इस काल में हुआ अवश्य। [३] वर्ण क्रमानुसार रचना करने की पद्धति का सूत्र यहीं से आरम होता है। आदिकालीन हिन्दी जैन साहित्य में कुछ ऐसी रचनाएँ प्राप्त होती हैं जो 'कक्क' या 'मातृका' काव्यरूप में रची गई हैं। श्री चिमनलाल डाह्याभाई दलाल द्वारा सम्पादित 'प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह' (गायकवाड, ओरियंटल सीरीज, क्रमांक १३, बड़ौदा, सन १९२० ई.) में 'सालिभद्द कक्क', 'दहा मातृका चउपई' तथा 'सम्यकत्व माई चउपई' नामक रचनाएं सकलित हैं। जो वर्ण क्रमानुसार लिखी गई हैं। पृथ्वीचंद द्वारा रचित 'मातृका प्रथमाक्षर दोह का' [४]

---

(१) रामसिंह तोमर–प्राकृत और अपभ्रंश साहित्य तथा उनका हिन्दी साहित्य पर प्रभाव–पृ.५८

(२) महाभारत सभापर्व ५१–११, महाभाष्य १–२–७२, कामसूत्र ५.५.३०. वायुपुराण, भाग २,अध्याय ३७,३५२, बृहत्संहिता १४.१२.१८.

(३) आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी: संक्षिप्त पृथ्वीराज रासो भूमिका पृ.४

(४) हिंदी अनुशीलन वर्ष १, अंक २, जुलाई, सितम्बर १९५५ पृ.११६

